हुए हैं और ये लोग जिन्दगी को शतरंज का खेल बनाए हुए हैं। ये दोनों एक-से हैं। इनमें बहुत फर्क नहीं है। उस बूढ़े को सम्राट् ने पकड़ लिया है कि तुम कुछ बुद्धिमानी की बात कह रहे हो। मैं क्या करूं? तो उसने कहा कि तुम कुछ मत करो, तुम सिर्फ शतरंज खेलो, जोर से शतरंज खेलो। बड़े शतरंज के खिलाड़ी बुलाये गये। और राजा को उनके साथ शतरंज खेलने में लगा दिया गया। साल-भर में ऐसा हुआ कि राजा ठीक हो गया और उसके साथ खेलने वाले पागल हो गए। हो ही जायेंगे। राजा ठीक हो गया, क्योंकि साल-भर दिन-रात खेलता ही रहा। खेलते-खेलते उसको दिखाई पड़ा कि न तो घोड़ा घोड़ा है, न हाथी हाथी है, सब खेल है। हम बहुत खेल लिए हैं, हम सब खेल रहे हैं लेकिन हमें कभी शतरंज का घोड़ा, शतरंज का घोड़ा नहीं मालूम पड़ता, घोड़ा ही मालूम पड़ता है।

सारे संबंध जिन्दगी के, शतरंज का खेल हैं। उनके नियम हैं। उनका पालन करना चाहिए। और ध्यान रहे, जो आदमी जिन्दगी को खेल समझता है, उसको नियम-पालन करना बड़ा आसान हो जाता है, कठिनाई ही नहीं रह जाती। तब यह सब गंभीरता नहीं रह जाती, इसमें कोई मामला ही नहीं रह जाता। अगर यह खेल है, तो गंभीरता गयी। दैन यू आर नाट सीरियस। लेकिन कुछ लोग खेल को ही जिन्दगी बना लेते हैं तब वे खेल में भी गंभीर हो जाते हैं, तब खेल में भी तलवारें चल जाती हैं। शतरंज के खिलाड़ियों में तलवारें बहुत दफा चल गयी हैं। अगर शतरंज के घोड़े और हाथी कुछ भी समझते होंगे तो इन खिलाड़ियों पर बहुत हँसे होंगे कि ये क्या कर रहे है। लकड़ी के घोड़े-हाथियों पर तलवारें चला रहे हैं। जिन्दगी की हमारी जो व्यवस्था है वह सारी की सारी व्यवस्था अपनी जगह ठीक है। वस्तुएँ वस्तुएँ हैं, हैविंग हैविंग है, धन धन है, पद पद है। आत्मा कोई भी नहीं। स्मरण का नाम परिग्रह से मुक्ति है। परिग्रह छोड़ कर भाग जाने का नाम मुक्ति नहीं है। इसलिए जिन्हें हम संन्यासी कहते हैं साधारणतया वे इनवर्टेड परिग्रही हैं, वे शीर्षासन करते हुए परिग्रही हैं, वे उल्टे खड़े हो गए हैं, हैं वे आप ही। जो आप हैं, वही वे हैं। बल्कि कई मामलों में वे आपसे भी ज्यादा गंभीर हैं। मैं तो सोच ही नहीं सकता, संन्यासी और गंभीर? यह असंभव होना चाहिए। संन्यासी अगर गंभीर है तो उसका मतलब है कि वह सिर्फ शीर्षासन लगा कर खड़ा हो गया है, संसारी है। गंभीरता का मतलब

यह है कि संसार बड़ा सार्थक है। वह जो नासमझियों का जाल है वह बड़ा कीमती है। इसकी कीमत हम दो तरह से दे सकेंगे। इसमें उतर के—डूब के, इसको छाती से पकड़ कर। इसे हम एक और तरह से कीमत दे सकते हैं। इससे भतभीत होकर, इससे भाग कर।

एक अन्तिम बात। तीन संन्यासी हुए चीन में जिन्हें मैं संन्यासी कहने को राजी हूँ क्योंकि उन तीन संन्यासियों से ज्यादा गैर-गंभीर आदमी शायद ही हुए हों। उनको लोग जानते ही नहीं, उनका नाम ही लोगों को पता नहीं है, क्योंकि नाम वगैरह सब खेल की बातें हैं। उन संन्यासियों ने कभी अपना नाम नहीं बताया कि उनका नाम क्या है। जब कोई उनसे पूछता है कि तुम कौन हो तो वे एक-दूसरे की तरफ देख कर हँसते हैं और इतने जोर से खिलखिला कर कि पूछने वाला भी थोड़ी देर में हँसने लगता। धीरे-धीरे उनकी हँसी गाँव-भर में फैल जाती है। लोग उनको इतना ही जानते हैं कि वे थिरी लाफिंग सेंट्स, तीन हँसते हुए संन्यासी हैं। उनका नाम कुछ रहा नहीं जब भी कोई उनसे सवाल पूछता तो वे हँसते। उन्होंने हंसने से एक उत्तर दिया। जब भी कोई पूछता कि आप हँसते क्यों हैं हमारे सवाल से, तो वे कहते हैं कि तुम इतनी गंभीरता से पूछते हो कि तुम्हें दिया गया कोई भी उत्तर खतरनाक सिद्ध होगा। तुम उसको भी गंभीरता से पकड़ लोगे।

परिग्रह नासमझी है, तो परिग्रह के खिलाफ साधा गया त्याग भी नासमझी है। चीजों को पकड़ना पागलपन है, तो चीजों को छोड़ कर भागना कम पागलपन नहीं है। चीजों के प्रति मोहग्रस्त होना पागलपन है तो चीजों के प्रति विरक्त होना कम पागलपन नहीं है। ये दोनों ही पागलपन हैं, एक-दूसरे की तरफ पीठ किये खड़े हैं। और दोनों पागल सोच रहे हैं यही कि कहीं दूसरा मजा न ले रहा हो। मुझे संन्यासी मिलते हैं जो मुझे कहते हैं कि कई दफा मन में ऐसा संदेह उठने लगता है कि कहीं हमने भूल तो नहीं की। उठेगा, स्वाभाविक है। संन्यासी के मन में यह खयाल उठना स्वाभाविक है कि कहीं मैंने भूल तो नहीं की जो मैं सब छोड़ कर भाग आया। जो लोग भोग भोग रहे हैं, कहीं बड़े आनन्द में तो नहीं हैं? और जो भोग रहे हैं वे बड़े परेशान हैं, वे संन्यासियों के पैर छूते रहते हैं जाकर वे सोचते रहते हैं कि संन्यासी बड़े आनन्द में होगा। हम तो बड़े दुःख में पड़े हैं। यह भ्रांति चलती रहती है और हमारे [illegible] धोखा देते रहते हैं।

संन्यासी एकांत में संदिग्ध होता है, भीड़ में आश्वस्त हो जाता है। जब लोग उसके पैर छूते हैं, तब पक्का हो जाता है कि नहीं, ये लोग आनन्द में नहीं हो सकते, नहीं तो मेरे पैर छूने न आते। एकांत में संदिग्ध हो जाता है, जब भीड़ हट जाती है। इसलिए अगर किसी को अपने झूठे संन्यास को बनाये रखना हो तो भीड़ अनिवार्य है, अन्यथा बहुत मुश्किल है संन्यास को बनाए रखना। अकेले में संन्यासी संदिग्ध हो जाता है कि पता नहीं, गाँव के लोग आनन्द न लूट रहे हों, इसलिए धीरे-धीरे सब संन्यासी गाँव में आ जाते हैं। वहाँ दोहरे फायदे होते हैं। एक तो लोग सामने रहते हैं, दूसरे लोग पैर छूते हैं, आदर देते हैं, आदर देते हैं तो संन्यासी को भरोसा आता है कि नहीं, अगर ये आनन्द में होते तो इधर मेरे पास न आते। त्यागी के पास आ रहे हैं। पर संन्यासी को पता नहीं कि इनके भी संदेह के क्षण हैं। ये भी संदेह से भर जाते हैं कि पता नहीं, संन्यासी आनन्द न लूट रहा हो। असल में दूसरा आनन्द लूट रहा है, यह खयाल हम सबके मन में होता ही है; क्योंकि दूसरों का हम चेहरा जानते हैं और सिर्फ चेहरा, अपनी आत्मा जानते हैं। अपना दुःख परिचित होता है, दूसरे के मुखौटे परिचित होते हैं।

नहीं, न तो वस्तुएँ पकड़ने योग्य हैं न वस्तुएँ छोड़ने योग्य हैं। इसलिए अपरिग्रह का अर्थ विराग नहीं है, अपरिग्रह का अर्थ त्याग नहीं है। आख़िरी बात ठीक से खयाल में ले लेंगे, अन्यथा मैंने परिग्रह के संबंध में जो कहा कहीं वह आपको त्यागी न बना दे। कहीं आप संसार को छोड़कर न भागने लगें, कहीं आप घर-द्वार को छोड़कर जंगल की राह न ले लें।

नहीं, जो परिग्रह को समझ लेगा वह पायेगा कि कुछ पकड़ा ही नहीं जा सका है, छोड़ना किसे है? छोड़ कैसे सकते हैं, छोड़ने का उपाय कहाँ है? जो दूसरा है वह अन्य है; वह वस्तु है, उसे छोड़ा नहीं जा सकता। मकान मकान है। अपरिग्रह का मतलब यह है कि मकान के भीतर एक आदमी हो, चाहे बाहर हो, नानपजेसिव हो गया। उसका कोई मालकियत का भाव नहीं रहा। अब वह मालिक नहीं है। उसने बाहर की दुनिया में मालकियत खोजनी बन्द कर दी। उसका यह मतलब नहीं है कि बाहर की दुनिया को छोड़कर वह भागा। भागेगा कहाँ? सब जगह जहाँ जाएगा, बाहर की दुनिया है वह भागेगा तो भागेगा कहाँ? सब जगह जहाँ जाएगा,

वाहर की दुनिया है। और अगर कोई घर छोड़कर जाएगा और एक वृक्ष के नीचे बैठ जायेगा और कल दूसरा आदमी आकर संन्यासी से कहेगा कि हटो यहाँ से इस वृक्ष के नीचे हम धूनी रमाना चाहते हैं, तो वह कहेगा वन्द करो वकवास। इस पर मेरा पहले से कब्जा है। यहाँ मैं पहले से हूँ। यह वृक्ष मेरा है, झंडा देखो वृक्ष के ऊपर लगा है। यह मन्दिर मेरा है, यह आश्रम मेरा है। परिग्रह से भागा हुआ आदमी फिर परिग्रह पैदा कर लेगा। क्योंकि परिग्रह से भागा हुआ आदमी समझ नहीं पाता कि परिग्रह क्या है। वह फिर पैदा कर लेगा। हाँ, जनता उसको रोकेगी, अनुयायी उसको रोकेंगे। वह सब तरह की चेष्टा करेंगे कि परिग्रह पैदा न हो जाय। वे कहेंगे मकान मत वनने दो। वे कहेंगे मन्दिर मत वनने दो, वे कहेंगे यह आश्रम मत वनने दो, वे कहेंगे, यह मत वनने दो, वह मत वनने दो। वे सब तरफ से रोकेंगे। तव संन्यासी, वहुत सूक्ष्म रास्ते खोजेगा। रुपये इकट्ठा करना मुश्किल हो जाएगा तो वह सूक्ष्म रास्ते खोजेगा। वह अनुयायी इकट्ठा करने लगेगा। और जो मजा किसी की तिजोरी के सामने रुपया गिनने में आता है वही मजा उसको अनुयायियों को गिनने में आने लगेगा कि कितने अनुयायी हो गए। गिनता रहेगा कहेगा सात सौ, कि हजार, कि दस हजार कि लाख, कि दो लाख कितने अनुयायी हैं, कितने शिष्य हैं ? कान फूँकने लगेगा, मंत्र वाँटने लगेगा और इकट्ठा करने लगेगा आँकड़ा। आँकड़े का मजा है—रुपये में हो, कि अनुयायियों में हो, कोई फर्क नहीं पड़ता।

जिन्दगी भागने में नहीं समझी जा सकती। जो भागता है वह नासमझी में भाग गया। जिन्दगी जहाँ है वहीं समझने की जरूरत है। और जव समझ ली जाती है तो अचानक हम पाते हैं कि कुछ चीजें एकदम से विदा हो गईं। छोड़नी नहीं पड़तीं। एकदम से अचानक हम पाते हैं कि पति-पत्नी अपनी जगह हैं, लेकिन वीच से मालकयित चली गई। अव पति पति नहीं है, सिर्फ मित्र रह गया। अव पत्नी पत्नी नहीं है, दासी नहीं है सिर्फ मित्र रह गई। वह वीच का सम्वन्ध अचानक खो गया। अपरिग्रह का मतलव है हमारे और व्यक्तियों, हमारे और वस्तुओं के वीच के सम्वन्ध का रूपान्तरण। मालकियत गिर गई। वीच से मालकियत गिर जाय मेरे और किसी के वीच, तो अपरिग्रह फलित हो गया। इसलिए अपरिग्रह त्याग से वहुत कठिन वात है। अपरिग्रह वैराग्य से वहुत कठिन वात है।

वैराग्य बड़ी सरल बात है। क्योंकि वह दूसरी अति है और मन का पैंडुलम दूसरी अति पर बहुत जल्दी जा सकता है। जो आदमी बहुत ज्यादा खाना खाता है, उससे उपवास कराना सदा आसान है। जो आदमी स्त्रियों के पीछे पागल है उसे ब्रह्मचर्य की कसम दिलवाना बहुत आसान है। जो आदमी क्रोधी है, उसे अक्रोध का व्रत दिलवाना बहुत आसान है। लेकिन ध्यान रहें, वह अक्रोध का व्रत भी क्रोधी आदमी ले रहा है। इसलिए जल्दी ले रहा है। अगर कम क्रोधी होता तो सोच के लेता। अगर और कम क्रोधी होता तो शायद लेता ही नहीं। क्योंकि व्रत लेने के लिए भी क्रोध होना जरूरी है। अभी तक वह दूसरे पर क्रोधित था, अब अपने पर क्रोधित हो गया है, और कोई फर्क नहीं है। अभी तक वह दूसरे की गर्दन दबाता था, अब वह व्रत लेकर अपनी गर्दन दबायेगा कि अब मैं क्रोध नहीं करूँगा। अब देखूँ कि कैसे क्रोध होता है ? अब वह अपनी गर्दन पकड़ लेगा। एक अति से दूसरी अति सदा आसान है। लेकिन जो मध्य में ठहर जाते हैं, वे धर्म को उपलब्ध हो जाते हैं।

कन्फ्यूशस एक गाँव गया। गाँव के लोगों ने कहा कि हमारे गाँव में एक बुद्धिमान् आदमी है आप जरूर उसके दर्शन करें। कन्फ्यूशस ने कहा, उसे तुम बुद्धिमान् क्यों कहते हो तो उन्होंने कहा कि वह बहुत विचारशील है। कन्फ्यूशस ने कहा कि ज्यादा विचारशील तो नहीं है। उन्होंने कहा कि ज्यादा, बहुत ज्यादा विचारशील है। एक काम करता है तो तीन बार सोचता है। तो कन्फ्यूशस ने कहा कि मुझे उस आदमी से बचाओ। मैं वहाँ न जाऊँगा। पर उन्होंने कहा, आप कैसी बातें कर रहे हैं। क्या वह आदमी बुद्धिमान नहीं है ? कन्फ्यूशस ने कहा, वह जरा ज्यादा बुद्धिमान् हो गया, जरा ज्यादा अनवैलेंस्ड हो गया। जो आदमी एक बार सोचता है वह अति पर है, जो तीन बार सोचने लगा वह दूसरी अति पर चला गया। दो बार काफी है। कन्फ्यूशस का मतलब कुल इतना है कि जो बीच में ठहर जाय, काफी है। वह जो गोल्डन मीन है, वह जो बीच में ठहर जाना है न त्याग, न भोग। न वस्तुओं की पकड़, न वस्तुओं का छोड़। अपरिग्रह जब फलित होता है, मध्य में फलित होता है। ये थोड़ी-सी बातें मैंने कहीं। इसमें अपरिग्रह की आप बिल्कुल चिन्ता न करें। आप चिन्ता करें परिग्रह को समझने की। और ध्यान रखें, परिग्रह को छोड़ने की चिन्ता भर मत करना, परिग्रह को समझने की चिन्ता

करना। परिग्रह क्यों, क्या, कौन-सी कमी पूरी कर रहा है ? दो चीजें जिस दिन दीख जायेंगी कि परिग्रह में मैं अपनी आत्मा को भर्ती और पूर्ति करना चाहता हूँ, आत्मा के खालीपन और रिक्तता को भरना चाहता हूँ, यह असम्भव है। एक, और दूसरी बात यह कि जिस चीज से हम बँधते हैं, बाँधते हैं, उससे बँध भी जाते हैं और गुलाम हो जाते हैं। और तीसरे, हमारे सारे अतीत का अनुभव कहता है कि सब मिल जाय फिर भी कुछ नहीं मिलता है। खाली के खाली रह जाते हैं।

यह स्मरण पूरा हो जाय तो आप अचानक पायेंगे कि आपकी जिन्दगी में अपरिग्रह की किरणें उतरनी शुरू हो गई हैं।



# अचौर्य



**तीसरा महाव्रत**

हिंसा का एक आयाम परिग्रह है। हिंसक हुए बिना परिग्रही होना असंभव है। और जब परिग्रह विक्षिप्त हो जाता है, पागल हो जाता है, तो चोरी का जन्म होता है। चोरी परिग्रह की विक्षिप्तता है, पजेसिवनेस इट इज गोन मेड। स्वस्थ परिग्रह हो तो धीरे-धीरे अपरिग्रह का जन्म हो सकता है। अस्वस्थ परिग्रह हो तो धीरे-धीरे चोरी का जन्म हो जाता है, स्वस्थ परिग्रह धीरे-धीरे दान में परिवर्तित होता है। अस्वस्थ परिग्रह धीरे-धीरे चोरी में परिवर्तित होता है।

अस्वस्थ परिग्रह का अर्थ है कि अब दूसरे की चीज भी अपनी दिखाई पड़ने लगी, हालाँकि दूसरा अपना नहीं दिखाई पड़ता है। अस्वस्थ परिग्रह का अर्थ है, वह जो पजेसिवनेस है, वह दूसरे को तो दूसरा मानती है, लेकिन दूसरे की चीज को अपना मानने की हिम्मत करने लगती है। अगर दूसरा भी अपना हो जाय तब दान पैदा होता है। और जब दूसरे की चीज-भर अपनी हो जाए और दूसरा रह जाय तो चोरी पैदा होती है।

चोरी और दान में बड़ी समानता है। वह एक ही चीज के दो छोर हैं। चोरी में दूसरे की चीज अपनी बनाने की कोशिश है, दान में दूसरे को अपना बनाने की कोशिश है। चोरी में हम दूसरे की चीज छीन कर अपनी कर लेते हैं। दान में हम अपनी चीज दूसरे की कर देते हैं। एक अर्थ में दान चोरी का प्रायश्चित है। अक्सर दानी कभी अतीत का चोर होता है, और अक्सर भविष्य का दानी हो सकता है। यह जो चोरी है यह अगर चीजों तक ही संबंधित होती तो बहुत बड़ी बात न थी, जहाँ तक वस्तुओं की चोरी का संबंध है, इससे कानून, राज्य, न्याय, समाज का जोड़ है। धर्म से तो किसी

और गहरी चोरी का संबंध है।

ऐसा हो सकता है कि एक दिन आ जाय कि संपत्ति ज्यादा हो अफ्युलन्ट हो तो वस्तुओं की चोरी बंद हो जाय, लेकिन उस दिन भी चोरी का महत्त्व रहेगा। इसलिए साधारणत: जिसे हम धार्मिक व्यक्ति कहें वह जिस चोरी से रोकने की बात कर रहा है वह चोरी तो बहुत जल्दी खत्म हो जायेगी। लेकिन कोई महाव्रत कभी खत्म नहीं हो सकता। इसलिए अचोरी का कोई और गहरा अर्थ भी है जो सदा सार्थक रहेगा, सदा प्रासंगिक रहेगा। अगर किसी दिन पूरी तरह समाज समृद्ध हो गया तो चोरी बंद हो जायेगी। जो वस्तुओं की चोरी है, वह अधिकतर गरीबी के कारण पैदा होती है। लेकिन और भी चोरियाँ हैं। महाव्रत का संबंध उन गहरी चोरियों से है। तो पहले उस गहरी चोरी को हम थोड़ा समझें जिसमें हम सब सम्मिलित हैं, वे लोग भी जिन्होंने कभी किसी की वस्तु नहीं चुराई होगी।

चोरी का अर्थ ही क्या है? चोरी का गहरा आध्यात्मिक अर्थ है कि जो मेरा नहीं है उसे मैं मेरा घोषित करूँ। बहुत कुछ मेरा नहीं है जिसे मैंने मेरा घोषित किया है, यद्यपि मैंने कभी किसीकी चोरी नहीं की।

शरीर मेरा नहीं है, लेकिन मैं मेरा घोषित करता हूँ। चोरी हो गई, अध्यात्म की दृष्टि से चोरी हो गई। शरीर पराया है, शरीर मुझे मिला, शरीर मेरे पास है, जिस दिन मैं घोषित करता हूँ कि मैं शरीर हूँ उसी दिन चोरी हो गई आध्यात्मिक अर्थों में। मैंने किसी चीज पर दावा कर दिया जो दावा अनधिकार पूर्ण है, मैं पागल हो गया। लेकिन हम सभी शरीर को अपना, अपना ही नहीं बल्कि मैं ही हूँ ऐसा मान कर चलते हैं।

माँ के पेट में एक तरह का शरीर था आपके पास। आज अगर आपके सामने उसे रख दिया जाय तो खाली आँखों से देख नहीं सकेंगे। बड़ी खुर्दबीन चाहिए जिससे दिखाई पड़ सकेगा और कभी मानने को राजी नहीं होंगे कि कभी यह मैं था। फिर बचपन में एक शरीर था जो रोज बदल रहा है। प्रतिदिन शरीर बह रहा है। अगर हम एक आदमी के जिंदगी-भर के चित्र सामने रखें तो वह आदमी हैरान हो जायेगा कि इतने शरीर मैं था और मजे की बात है इन सारे शरीरों में यात्रा करते वक्त हर शरीर को उसने जाना कि यह मैं हूँ यह मेरा अपना है।

एक अमरीकन अभिनेता का जीवन मैं पढ़ता था। कई वार संन्यासियों के जीवन थोथे होते हैं उनमें कुछ भी नहीं होता। जिन्हें हम तथाकथित अच्छे आदमी कहते हैं, अक्सर उनके पास कोई जिंदगी नहीं होती, इसलिए अच्छे आदमी के आस-पास कहानी लिखना वहुत मुश्किल है। उसके पास कोई जिन्दगी नहीं होती। वह थोथा समतल भूमि पर चलने वाला आदमी होता है, कोई उतार-चढ़ाव नहीं होते। अक्सर जिसको हम वुरा आदमी कहते हैं, उसमें एक जिंदगी होती है उसमें उतार-चढ़ाव होता हैं और अक्सर वुरे आदमी के पास जिंदगी के गहरे अनुभव होते हैं। अगर वह उनका उपयोग कर ले तो संत वन जाय। अच्छा आदमी कभी संत नहीं वन पाता। अच्छा आदमी वस अच्छा आदमी ही रह जाता है। सज्जन, सज्जन याने मिडीयोकर, जिसने कभी वुरे होने की भी हिम्मत नहीं की। वह कभी संत होने का सामर्थ्य नहीं जुटा सकता।

इस अभिनेता की मैं जिंदगी पढ़ रहा था। उसकी जिंदगी वड़े उतार-चढ़ाव की जिंदगी है। अँधेरे की, प्रकाशों की, पापों की, पुण्यों की—लेकिन उसका अंतिम निष्कर्ष देखकर दंग रह गया। अंतिम उसने जो निष्कर्ष दिया है, पूरी जिंदगी में जो वात उसे सवसे ज्यादा वेचैन कर सकी है, काश! वह आपको भी वेचैन कर सके। आखिरी वात उसने यह कही है कि मेरी सवसे वड़ी कठिनाई यह है कि मैंने इतने प्रकार के अभिनय किये, जिंदगी में मैंने इतनी एक्टिंग की, मैं इतने व्यक्ति वना कि अव मैं तय नहीं कर पाता हूँ कि मैं कौन हूँ? कभी वह शेक्सपीयर के नाटक का कोई पात्र था, कभी वह किसी और कथा का कोई पात्र था। किसी कहानी में वह संत था और किसी कहानी में वह पापी था। जिन्दगी में इतने पात्र वना वह कि आखिर में कहता है कि मुझे अव समझ नहीं पड़ता है कि असल में मैं कौन हूँ? इतने अभिनय करने पड़े, इतने चेहरे ओढ़ने पड़े कि मेरा खुद का चेहरा क्या है, वह मुझे कुछ पता नहीं रहा।

दूसरी वड़ी गहरी वात है उसने कही है कि जव भी मैं किसी पात्र का अभिनय करने मंच पर जाता हूँ तव मैं ऐ-इज होता हूँ क्योंकि वहाँ स्वयं होने की जरूरत नहीं होती। एक अभिनय निभाना पड़ता है तो मैं एक सुविधा में होता हूँ, मैं निभा देता हूँ। 'टू स्टेप इन ए रोल इज ईजीयर' उसने लिखा है कि एक अभिनय में कदम रखना आसान है। 'बट टु स्टेप्स आउट आफ इट बीकम्स

कोम्प्लेक्स'। जैसे ही मंच से उतरता हूँ उस अभिनय को छोड़कर वैसे मेरी दिक्कत शुरू हो जाती है कि अब मैं कौन हूँ ? तब तक तो तय होता है कि मैं कौन था, अब मैं कौन हूँ ? हजार अभिनय कर के यह तय करना उसे मुश्किल हो गया है कि मैं कौन हूँ ? कहना चाहिए कि उसकी जिन्दगी में अचोरी का क्षण निकट आ गया है। लेकिन हमारी जिन्दगी में हमें पता नहीं चलता। सच बात तो यह है कि कोई अभिनेता इतना अभिनय नहीं करता, जितना अभिनय हम सब करते हैं। मंच पर नहीं करते हैं, इससे खयाल पैदा नहीं होता। बचपन से लेकर मरने तक अभिनय की लंबी कहानी है। ऐसा एक भी आदमी नहीं है जो अभिनेता नहीं है। कुशल-अकुशल का फर्क हो सकता है, लेकिन अभिनेता नहीं है, कोई ऐसा आदमी नहीं है। और अगर कोई अभिनेता न रह जाय तो उसके भीतर धर्म का जन्म हो जाता है।

हम चेहरे चुरा कर रह जाते हैं। हम जिस शरीर को अपना मानते हैं वह भी अपना नहीं है और हम जिस व्यक्तित्व को अपना मानते हैं वह भी हमारा नहीं है। वह सब उधार है। और जिन चेहरों को हम अपने ऊपर लगाते हैं; जो परोसना, जो मुखौटे लगा कर हम जीते हैं वह भी हमारा चेहरा नहीं है।

बड़ी से बड़ी जो आध्यात्मिक चोरी है वह चेहरों की चोरी है, व्यक्तित्वों की चोरी है।

बेन्जामिन फ्रेंकलिन ने अपने बचपन का एक संस्मरण लिखा। लिखा है कि बचपन से ही मुझे पूर्ण होने की इच्छा है, तो मैंने बारह नियम तय किये थे जिनका उपयोग करके मैं पूर्ण हो जाऊँगा। उन बारह नियमों में समस्त धर्मों ने जो श्रेष्ठ बातों की चर्चा की है वह बात आ जाती है, संकल्प है, शील है, शांति है, मौन है, सद्भाव है, वह सारे बारह, सब अच्छी बातें उसमें आ जाती हैं। बेन्जामिन फ्रेंकलिन ने लिखा है कि इनको पाऊँ कैसे ? तो मैंने एक-एक आचरण का अभ्यास करना शुरू कर दिया। मैंने बुरा बोलना बंद कर दिया— और जब बुरा आये तो उसे दबाने लगा, और रोज-रोज हिसाब-किताब रखने लगा कि आज मैंने कोई बुरी बात तो नहीं कही। आज मैंने किसी चीज में असंयम तो नहीं किया। आज मैंने कोई अनाचार तो नहीं किया। आज मैंने चोरी की बात तो नहीं सोची। आज मैंने आलस्य तो नहीं किया। वह हिसाब रखने लगा और रोज-रोज

अभ्यास साधने लगा, फिर अभ्यास सध गया। और वेन्जामिन फ्रेंकलिन ने लिखा है कि मैंने अपने आचरण को पूरा साध लिया और तव एक ईसाई साधु ने उसे कहा कि तुमने सव तो साध लिया, लेकिन तुम वड़े अहंकारी हो गये हो। स्वभावत: जिसने सव साध लिया, वह अहंकारी हो जायेगा। साधा है, सिद्ध हो गया है तो अहंकार हो जायेगा। तो उस ईसाई फकीर ने कहा, तेरहवाँ नियम और जोड़ दो—ह्यूमिलिटी, विनम्रता। वेंजामिन फ्रेंकलिन ने कहा कि मैं उसको भी साध लूंगा। उसने फिर ह्यूमिलिटी भी साध ली, उसने विनम्रता भी साध ली। वह विनम्र भी हो गया। लेकिन अपने संस्मरण में उसने एक वचन लिखा है जो वड़ा कीमती है। उसने लिखा है कि अंतत: मुझे ऐसा लगा कि जो भी मेरी उपलब्धि है, इट इज जस्ट इन एपियरेन्स, वह सिर्फ दिखावा है। जो भी मैंने साध लिया वह सिर्फ चेहरा वन पाया, वह मेरी आत्मा नहीं वन पायी। स्वभावत: जो भी हम वाहर से साधेंगे वह चेहरा ही वनता है। जो भीतर से आता है वही आत्मा है।

हम सव वाहर से ही साधते हैं, धर्म को। अधर्म होता है भीतर, धर्म होता है वाहर। चोरी होती है भीतर, अचोरी होती है वाहर। परिग्रह होता है भीतर, अपरिग्रह होता है वाहर। हिंसा होती है भीतर, अहिंसा होती है वाहर। फिर चेहरे सध जाते हैं। इसलिए धार्मिक आदमी जिन्हें हम कहते हैं उनसे ज्यादा चोर-व्यक्तित्व खोजना वहुत मुश्किल है।

चोर-व्यक्तित्व का मतलव यह हुआ कि जो वे नहीं हैं—वे अपने को माने चले जाते हैं। दिखाये चले जाते हैं। आध्यात्मिक अर्थों में चोरी का अर्थ है जो आप नहीं हैं उसे दिखाने की कोशिश, उसका दावा। हम सव वही कर रहे हैं—सुवह से साँझ तक हम दावे किये जाते हैं।

वह अमरीकी अभिनेता ही भूल गया हो कि मेरा ओरीजिनल-फेस, मेरा अपना चेहरा क्या है, ऐसा नहीं है; हम भी भूल गये हैं। हम सव वहुत चेहरे तैयार रखते हैं। जव जैसी जरूरत होती है वैसा चेहरा लगा लेते हैं। और जो हम नहीं हैं, वह हम दिखाई पड़ने लगते हैं। किसी आदमी की मुस्कराहट देख कर भूल में पड़ जाने की जरूरत नहीं है कि भीतर आँसू न हो। अक्सर ऐसा तो होता है कि मुस्कराहट आँसुओं को छिपाने का इन्तज़ाम ही होती है। किसी

आदमी को प्रसन्न देखकर ऐसा मान लेने की कोई जरूरत नहीं है कि उसके भीतर प्रसन्नता का झरना बह रहा है, अक्सर तो वह उदासी को दवा लेने की व्यवस्था होती है। किसी आदमी को सुखी देख कर ऐसा मान लेने का कोई कारण नहीं है कि वह सुखी है, अक्सर तो दुःख को भुलाने का आयोजन होता है। आदमी जैसा भीतर है वैसा बाहर दिखाई नहीं पड़ रहा है, यह आध्यात्मिक चोरी है। और जो आदमी इस चोरी में पड़ेगा उसने वस्तुएँ तो नहीं चुराइँ, व्यक्तित्व चुरा लिये। और वस्तुओं की चोरी बहुत बड़ी चोरी नहीं है, व्यक्तित्वों की चोरी बहुत बड़ी चोरी है। इसलिए जिस आदमी को अचोरी में उतरना हो उसे पहली बात यह समझ लेनी चाहिए कि वह भूल कर भी कभी व्यक्तित्व न चुराये। महावीर से जो व्यक्तित्व लेगा वह चोर हो जाएगा। बुद्ध से जो व्यक्तित्व लेगा वह चोर हो जाएगा। जीसस से जो व्यक्तित्व लेगा वह चोर हो जाएगा। कृष्ण से जो व्यक्तित्व लेगा वह चोर हो जाएगा।

चोर का मतलब ही यह है कि जिसने जो है वह नहीं, बल्कि जो नहीं था उसको ओढ़ लिया। अब दूसरा कोई आदमी पृथ्वी पर दुबारा महावीर नहीं हो सकता, हो ही नहीं सकता। वे सारी की सारी परिस्थितियाँ दुबारा नहीं दोहराई जा सकतीं जो महावीर के होने के वक्त हुईं। न तो वह पिता खोजे जा सकते हैं फिर से, जो महावीर के थे। न वह माँ खोजी जा सकती हैं फिर से, जो महावीर की थीं। न वह आत्मा दुबारा खोजी जा सकती है जो महावीर की थी। न वह शरीर खोजा जा सकता है जो महावीर का था। न वह युग खोजा जा सकता है जो महावीर का था। न वे चाँद-तारे खोजे जा सकते हैं। कुछ भी नहीं खोजा जा सकता इस जगत् में, जो क्षण बह गया वह बह गया। इसलिए दूसरा कोई आदमी जब भी महावीर होने की कोशिश करेगा तो वह चोर महावीर हो जाएगा। दूसरा कोई आदमी अगर कृष्ण होने की कोशिश करेगा तो वह चोर कृष्ण हो जाएगा। कोई आदमी जब भी दूसरा आदमी होने की कोशिश करेगा तो आध्यात्मिक चोरी में पड़ जाएगा। उसने व्यक्तित्व चुराने शुरू कर दिये और धर्म का हम यही मतलब समझे बैठे हैं। किसी के जैसे हो जाओ, अनुयायी बनो, अनुकरण करो, अनुसरण करो, पीछे चलो, ओढ़ो, किसी को भी ओढ़ो, खुद मत रहो। बस किसी को भी ओढ़ो। इसलिए कोई जैन है, कोई

ईसाई है, कोई हिन्दू है, कोई बौद्ध है। यह कोई भी धार्मिक नहीं है। यह धर्म के नाम पर गहरी चोरी में पड़ गये हैं। अनुयायी चोर होगा ही आध्यात्मिक अर्थों में, उसने किसी दूसरे व्यक्तित्वों को चुरा के अपने पर ओढ़ना शुरू कर दिया जो वह नहीं है। पाखंड, हीपोक्रेसी परिणाम होगा। इसलिए जितना तथाकथित धार्मिक समाज, उतना पाखंडी, उतना हीपोक्रेट। उसका कारण है, क्योंकि वहाँ कोई व्यक्ति वही नहीं है, जो वह है। वहाँ सभी व्यक्ति वही हैं, जो वह नहीं हैं। ऐसा समझें कि कोई व्यक्ति अपनी जगह नहीं है सब किसी और की जगह खड़े हैं। कोई व्यक्ति अपनी आँखों से नहीं देख रहा है सब किसी और की आँखों से देख रहे हैं। कोई व्यक्ति अपनी होंठों से नहीं हँस रहा है, सब व्यक्ति किसी और से जी रहे हैं। जो असंभव है। न तो मैं किसी की जगह जी सकता हूँ और न किसी की जगह मर सकता हूँ और न ही मैं किसी के होंठ से हँस सकता हूँ। मेरा अनुभव अनिवार्य रूपेण निजी होगा और निजी होगा उसी दिन मैं अचोरी को उपलब्ध होऊंगा, उसके पहले नहीं हो सकता। मैं जिस दिन स्वयं ही रह जाऊंगा, मेरे पास कोई ओढ़ा हुआ व्यक्तित्व नहीं होगा, उस दिन मैं अचोरी को उपलब्ध हो जाऊंगा, अन्यथा मैं चोर बना रहूँगा।

ध्यान रहे, वस्तुओं के चोर को तो हम जेलों में बंद कर देते हैं, व्यक्तित्वों के चोरों के साथ हम क्या करें? जिन्होंने पर्सनालिटीज चुराई हैं, उनके साथ क्या करें? उन्हें हम सम्मान देते हैं, उन्हें हम मस्जिदों में, मंदिरों में, गिरजाघरों में आदृत करते हैं। ध्यान रहे, वस्तुओं के चोर ने कोई बहुत बड़ी चोरी नहीं की है, व्यक्तित्व के चोर ने बहुत बड़ी चोरी की है। और वस्तुओं की चोरी बहुत जल्दी बंद हो जाएगी, क्योंकि वस्तुएँ ज्यादा हो जाएँगी, चोरी बंद हो जाएगी, लेकिन व्यक्तित्वों की चोरी जारी रहेगी। हम चुराते ही रहेंगे, दूसरों को ओढ़ते ही रहेंगे। इसे आप जरा सोचना कि आप स्वयं होने की हिम्मत जिन्दगी में जुटा पाये या नहीं जुटा पाये। अगर नहीं जुटा पाये तो आपके व्यक्तित्व की अनिवार्य आधार-शिला चोरी की होगी। आपने कोई और बनने की कोशिश तो नहीं की! आपके चेतन-अचेतन में कहीं तो भी किसी और जैसा हो जाने का आग्रह तो नहीं है? अगर है, तो उस आग्रह को ठीक से समझ कर उससे मुक्त हो जाना जरूरी है। अन्यथा अचोरी या नो-थेफ्ट की स्थिति नहीं पैदा

हो जाएगी। और यह चोरी ऐसी है कि इससे आपको कोई रोक नहीं सकता, क्योंकि व्यक्तित्व अदृश्य चोरियाँ हैं। धन चुराने जाओगे, पकड़े जाओगे। व्यक्तित्व चुराने जाएँगे, कौन पकड़ेगा? कैसे पकड़ेगा? कहाँ पकड़ेगा? और व्यक्तित्व की चोरी ऐसी है कि किसीसे कुछ छीनते भी नहीं और आप चोर हो जाते हैं। व्यक्तित्व की चोरी आसान और सरल है। सुबह से उठकर देखना जरूरी है, कि मैं कितनी बार दूसरा हो जाता हूँ। हम व्यक्ति नहीं हो पाते व्यक्तित्वों के कारण। पर्सनालिटीज के कारण पर्सन, व्यक्ति पैदा नहीं हो पाता।

यह शब्द पर्सनालिटी बड़ा अच्छा शब्द है—यूनान में ग्रीक ड्रामा से आया हुआ शब्द है। यूनान में जो ड्रामा होता था उसमें प्रत्येक अभिनेता को अपने ऊपर एक मुखौटा, एक चेहरा ओढ़ना पड़ता था। उस चेहरे को परसोना कहते थे और उस चेहरे से बने व्यक्तियों को पर्सनालिटी कहते थे। पर्सनालिटीज का मतलब था जो आप नहीं हैं। इसलिए जितनी बड़ी पर्सनालिटी हो उतनी बड़ी चोरी होगी। बहुत कुछ चुराया हुआ होगा। एक साधु है, वह महावीर की पर्सनालिटी लिए हुए है। ठीक महावीर जैसा नंगा खड़ा हो गया है। ठीक महावीर जैसा चलता, उठता, बैठता है। ठीक महावीर जैसा खाता, पीता, बैठता है। ठीक महावीर का शब्द बोलता है। बिल्कुल महावीर हो गया है। लेकिन यह होना बाहर से ही हो सकता है। भीतर से तो वह सिर्फ वही हो सकता है जो वह है, यह पर्सनालिटी है।

इसलिए चोरों के पास अक्सर अपना व्यक्तित्व होता है। साधुओं के पास होता ही नहीं। अगर जेलखाने में जाये तो और चोरों की आँखों में झाँकें तो ऐसा लगेगा कि वह जो है—है। मंदिर में जायँ और साधुओं की आँखों में झाँकें तो लगेगा कि वह जो नहीं है—वही है।

बुरा आदमी अक्सर वही होता है, जो है। क्योंकि बुरे को कोई भी ओढ़ता नहीं। अच्छा आदमी अक्सर वही होता है जो नहीं है क्योंकि अच्छे को ओढ़ने का मन होता है। अच्छा होना तो बहुत कठिन है। ओढ़ना तो बहुत आसान है। अच्छा होना तो तपश्चर्या है, अच्छा होना आर्डूअस है। लेकिन अच्छे को ओढ़ लेना खेल है, सुविधा है, बहुत कन्वीनिएण्ट है। फिर अच्छे होने के साथ बड़ी कठिनाइयाँ हैं; क्योंकि दुनिया अच्छी नहीं है, इसलिए अच्छा होने

वाला आदमी दुनिया के साथ मुसीवत में पड़ जाता है। टु वी मोरल इन ए इममोरल सोसायटी, टु वी गुड इन ए वैड सोसाइटी, एक अनैतिक समाज में नैतिक होना वड़ी दुविधा है। एक वुरे समाज में अच्छा होना वड़ी कठिनाई मोल लेना है। यही है तपश्चर्या। साधु की तपश्चर्या नंगा खड़ा हो जाना नहीं है। साधु की तपश्चर्या भूखा रह जाना नहीं है। यह वड़ी सस्ती और सरल वात है, जो कोई भी नासमझ साध सकता है। असल में समझ हो तो साधना मुश्किल, नासमझी हो तो साधना तो आसान। साधु की तपश्चर्या है, टु वी मोरल इन ए इममोरल वर्ल्ड, नैतिक होना अनैतिक जगत् में तपश्चर्या है। क्योंकि चारों तरफ से चोट पड़ेगी। इसलिए सुविधापूर्ण है, वस्त्र ओढ़ लेना नैतिकता है, वस्त्र ओढ़ो अनैतिक रहो। अनैतिक रहो, दुनिया से कोई तकलीफ नहीं होगी। नैतिकता के वस्त्र ओढ़ो वाजारों में, सार्वजनिक स्थानों में।

इसलिए हमारे पास दो तरह के चेहरे हैं। प्राइवेट फेसेस, पब्लिक फेसेस। और नियम है कि वह जो व्यक्तिगत चेहरा है, निजी चेहरा है, उसे कभी सार्वजनिक स्थान में मत ले जाना, कोई नहीं ले जाता। कभी-कभी शराव वगैरह पी ले तो भूल हो जाती है। अन्यथा नहीं। कोई शराव पी ले तो भूल जाता है पब्लिक-प्लेस है और प्राइवेट फेस, तो तकलीफ होती है। इसलिए भले आदमी शराब पीने से वहुत डरते हैं। वुरे आदमी उतने नहीं डरते हैं, क्योंकि उनका चेहरा सव जानते हैं। अक्सर लोग पूछते हैं भला हूँ, साधना करने आया हूँ, साधना करने ही क्यों आता अगर भला न होता? हालांकि हालत उल्टी है भला आदमी किसलिए साधना करने जाएगा?

गुरजिएफ एक फकीर हुआ है। उसकी शर्त ही यही थी—वह कहता, साधना करने आये हो तो पहली साधना यह रहेगी कि पन्द्रह दिन शराव पीनी पड़ेगी। अक्सर तो भला आदमी भाग जाता। कल्पना भी नहीं कर सकते कि कोई फकीर और शराव पीने के लिए कहेगा। लेकिन अर्थ पूर्ण है गुरजिएफ की वात। वह कहता था पन्द्रह दिन तो मैं शराव पिलाऊंगा ताकि मैं तुम्हारा प्राइवेट फेस देख सकूं अन्यथा मैं किसके साथ वात करूं। अन्यथा मैं किसके साथ व्यवहार करूं, अन्यथा मैं किसको वदलूं? क्योंकि तुम जो दिखाई पड़ रहे हो उसको मैंने वदला तो वेकार मेहनत हो जाएगी, क्योंकि तुम तो यह हो ही नहीं, यह वदलाहट वेकार। यह रंगरोगन

मैं कर दूंगा, यह तुम्हारे मुखौटे पर हो जाएगा, तुम्हारे चेहरे से उसका कोई सम्वन्ध नहीं और मुखौटा विलकुल अलग चीज है तुम उसे कभी भी उतार कर रख सकते हो, तुम उसे वदल भी सकते हो। तुम मुझसे वेकार मेहनत मत करवाओ। पहले मुझे तुम्हारा ओरिजि-नल फेस, तुम्हारा असली चेहरा देख लेने दो। अक्सर अच्छा आदमी तो भाग जाता शराव का नाम सुन कर ही। भागना ही वता देता कि उस आदमी के भीतर कुछ छिपा है जो प्रकट होने से डरेगा। लेकिन अगर कोई रुक जाता तो वड़ी हैरानी होती। पन्द्रह दिन गुरजिएफ उसे शराव ही पिलाये जाता। जितनी ज्यादा से ज्यादा पिला सकता, पिलाता।

कैसा दुर्भाग्य कि आदमी के असली चेहरे को खोजने के लिए उसे वेहोश करना पड़ता है। इतनी परतें हैं नकली चेहरों की, चोरी इतनी गहरी है, इतनी लम्वी है, अनंत जन्मों की है कि असली चेहरा वहुत-वहुत पीछे छिप गया है। एक मुखौटा उतारो तो दूसरा उसके नीचे है, प्याज की तरह आदमी हो गया है। एक छिलका निकलो फिर छिलका और छिलका निकालो फिर छिलका। आप इस भ्रम में न रहना प्याज को खोज लेंगे आप छिलके निकालते जावें, निकालते जावें, वस छिलके ही निकलते चले जाएँगे। आखिर में कुछ भी नहीं वचेगा। आखिरी छिलका निकल आएगा। आप पूछोगे प्याज कहाँ है? पता चलेगा छिलकों का जोड़ ही प्याज था, प्याज का अपना कोई अस्तित्व न था।

हम करीव-करीव अनंत जन्मों में इतने व्यक्तित्वों की चोरी किये हुए हैं, हमने इतने मुखौटे ओढ़े हैं कि हमारा अपना तो कोई चेहरा नहीं रह गया है। अगर हमारे छिलके उतारे जाएँ तो आखिर में शून्य रह जाएगा। लेकिन उसी शून्य से शुरू करना पड़ेगा, क्योंकि उसी शून्य से अचोरी में गति होगी। उसके पहले कोई गति नहीं हो सकती। अगर एक आदमी को यह पता चल जाय कि मेरा कोई चेहरा ही नहीं है, तो वड़ी उपलब्धि है यह।

आपसे मैं कहना चाहूँगा कि आप चोरी से वचने की कोशिश का नाम अचोरी मत समझ लेना। चोरी से जो वचा है, वह भी चोरी से वचा हुआ चोर है। चोरी जिसने की है वह चोरी में फँस गया चोर है। वह दोनों चोर हैं। चोरी उनके भीतर है, उससे कोई फर्क नहीं पड़ता। एक की चोरी व्यवहार तक चली गयी है, एक की

चोरी मन तक रह गयी है। लेकिन चोरी का जो असली आध्यात्मिक, स्पिरिच्युअल अर्थ है वह यह है कि क्या आपके पास अपना चेहरा है? नहीं खोज पाएँगे। आइने के सामने खड़े होंगे, वह जो चेहरा दिखाई पड़ेगा, पता चलेगा वह किसी और का है, हालाँकि अब तक उसे हमने अपना ही समझा है। फिर ऐसा भी नहीं है कि हमारे पास एक ही चेहरा हो, जिससे हम चौवीस घंटे काम चलाते हैं। चौवीस घंटे हमको, फंक्शनली, इतने वहुत-से चेहरे वदलने पड़ते हैं—पति के सामने पत्नी को कुछ और ही होना पड़ता है; पति पत्नी के सामने कुछ और होता है, अपनी पत्नी के सामने कुछ और होता है, पड़ोसी की पत्नी के सामने कुछ होता है। तत्काल चेहरा वदल जाता है। अपने मालिक के सामने कुछ और होता है, अपने नौकर के सामने कुछ और होता है, अगर मेरे इस तरफ मालिक को विठाल दिया जाय और मेरे इस तरफ नौकर को विठाल दिया जाय तो मेरा नौकर मेरे आधे चेहरे में कुछ और देखेगा, मेरा मालिक मेरे चेहरे में कुछ और देखेगा—मेरे दो चेहरे एक साथ होंगे। इधर नौकर को दवाता हुआ हूँगा। इधर मालिक की तरफ मैं पूँछ हिलाता हुआ हूँगा। यह मेरे एक ही साथ मुझे दोनों काम करने पड़ेंगे। तो कई दफे वहुत लोगों के वीच आप होते हैं तो आप गिरगिट हो जाते हैं। इसके साथ कुछ और, इसके साथ कुछ और। वड़ी कठिनाई हो जाती है।

मैंने सुना है, नसरुद्दीन के वावत। नसरुद्दीन की दो प्रेयसियाँ थीं। विनम्र आदमी रहा होगा, नहीं तो दो प्रेयसी पर कौन रुकता है। दोनों से अलग-अलग मिलता था। दो प्रेयसी से एक साथ मिलना वहुत कठिन है क्योंकि दोनों को ऐसे चेहरे दिखाये हैं, जो वायदा किया है कि एक को ही दिखाया है। प्रत्येक से कहा, तेरे सिवाय किसी को प्रेम नहीं करता। लेकिन प्रेयसियां भी वहुत होशियार हैं, वे तत्काल पता लगा लेती हैं। वे प्रेम की इतनी खोज नहीं करतीं जितनी प्रेमी की प्रेयसियों की खोज करती हैं। उन दोनों ने पता लगा लिया और एक दिन नसरुद्दीन को फँसा लिया और नसरुद्दीन से कहा, आज तो एक साथ हम दोनों को जवाव दो। नसरुद्दीन ने कहा, गरीव आदमी को इस तरह मत फँसाओ। क्योंकि तुम दोनों अलग-अलग हो तो वड़ी सुविधा रहती है, इतनी देर में मैं चेहरे वदल लेता हूँ। लेकिन उन दोनों ने तो उसे पकड़ लिया और कहा, तुम

जवाब दो कि हम दोनों में सुन्दर कौन है ? नसरुद्दीन ने कहा, तुम एक से एक बढ़कर सुन्दर हो, तुम एक-दूसरे से बढ़कर सुन्दर हो। पता नहीं प्रेयसियाँ समझ पाईं कि नहीं। शायद ही समझ पायी होंगी, क्योंकि प्रेम से बुद्धि का बहुत कम संबंध है। पता नहीं आप भी समझ पाये कि नहीं ? नसरुद्दीन कह रहा है तुम एक दूसरे से बढ़कर सुन्दर हो ! क्या कहना ! बड़ी गहरी मजाक नसरुद्दीन आदमी से कर रहा है। दोनों चेहरे एक साथ सँभाले हुए हो तो बेचारा क्या कर सकता है ? गिरगिट हो गया वह। कह रहा है तुम दोनों एक-दूसरे से बढकर सुन्दर हो।

चौबीस घंटे में हम चौबीस चेहरे बदल रहे हैं। चौबीस नहीं और ज्यादा बदलने पड़ते हैं, और वह चेहरों की बदलाहट तनाव पैदा करती है। टेन्शन जो है वह चेहरों की बदलाहट है। जिस आदमी के पास एक चेहरा है उस आदमी को तनाव नहीं होता। तनाव का कोई कारण नहीं रहा। तनाव सदा होता है चेहरों को बार-बार बदलने से। इतनी बार बदलना पड़ता है कि बहुत मुश्किल हो जाती है और बीच-बीच में जो गैप पड़ता है, जब आप एक चेहरे को उतार के दूसरा लाते हैं तो बीच का जो गैप होता है वह बहुत चिंता पैदा करता है; क्योंकि उस वक्त आपके पास कोई चेहरा नहीं होता है, उस वक्त आप बड़ी कठिनाई में होते हैं। वह ठीक कहता है अमरीकी अभिनेता 'टु स्टेप इन ए रोल इज ईजीअर बट टू स्टेप आउट' - बाहर होना किसी रोल के, बड़ा मुश्किल है, लेकिन हमें तो चौबीस घंटा करना पड़ता है, चेहरों को बदलना पड़ता है।

लेकिन आदमी बहुत होशियार है, जैसे पहले गाड़ियों में कन्वेन्शनल गेयर था तो बदलना पड़ता था अब ऑटोमैटिक गेयर है। उसे नहीं बदलना पड़ता। जो बहुत कुशल लोग हैं। उनके पास ऑटोमैटिक गेयर हैं। वे चेहरे बदलते नहीं, चेहरे बदल जाते हैं। चेहरे के बदलने के हमने ऑटोमैटिक गेयर तय कर लिये हैं, अब हमें बदलना नहीं पड़ता। नौकर आया कि चेहरा बदला। मालिक आया कि चेहरा बदला। पत्नी आई कि चेहरा और हुआ। प्रेयसी आई कि चेहरा और हुआ। मित्र आया तो चेहरा और हुआ। अब चेहरा बदलता रहता है। पुराने आदमी को धार्मिक होने में बड़ी सुविधा थी। उसके पास कन्वेन्शनल गेयर थे। उसको चेहरा बदलना पड़ता था। इसलिए वह भी पता चलता था कि मैं चेहरा बदल रहा हूँ।

आधुनिक सभ्यता ने कन्वेन्शनल गेयर हटा दिये, जिनको बदलना पड़ता था। अब ऑटोमैटिक गेयर हैं। सभ्य आदमी और असभ्य आदमी में मैं इतना ही फर्क करता हूँ—कन्वेन्शनल गेयर और ऑटोमैटिक गेयर का—और कोई फर्क नहीं करता हूँ।

असभ्य आदमी को चेहरा बदलना पड़ता है। बदलना पड़ने की वजह से उसे हर बार यह पता चलता है कि मैं कुछ कर रहा हूँ, यह मैं क्या कर रहा हूँ उसे कठिनाई होती है। सभ्य आदमी का मतलब है, सभ्यता का अर्थ है, ऐसा प्रशिक्षण जो आपको चेहरा बदलने के कष्ट से बचा लेता है। ऐसी शिक्षा जो चेहरे बदलने के कष्ट से बचा देती है। और चेहरे अपने आप बदलने लगते हैं। इसलिए सभ्य आदमी का धार्मिक होना मुश्किल हो जाता है। क्योंकि उनको चोरी का पता ही नहीं चलता। उसे गैप का पता ही नहीं चलता, वह जो दो चेहरे के बीच में क्षण गुजरता है, जहाँ खाली जगह छूट जाती है उसका उसे पता नहीं चलता। तनाव जो बढ़ता जाता है सभ्य आदमी का, क्योंकि तनाव चेहरे बदलने से पैदा होते हैं। लेकिन यह चेहरे न बदलूँ, यह बोध पैदा नहीं होता, क्योंकि गेयर ऑटोमैटिक है। वह अपने आप हो जाता है, इसलिए जितना सभ्य आदमी, उतना धर्म से दूर जाता हुआ मालूम पड़ता है।

जीसस, बुद्ध या महावीर एक असभ्य दुनिया में पैदा हुए थे। सभ्य दुनिया में हम बुद्ध, महावीर, जीसस जैसे आदमी पैदा नहीं कर पा रहे हैं। उसके कारण हैं। बेचैनी तो उससे भी ज्यादा है। असभ्य आदमी इतना बेचैन नहीं था। बेचैनी तो बहुत हैं, लेकिन यह पता नहीं चलता कि बेचैनी क्यों है? उसका हमें बोध कम हो गया। तो मैं आप से कहना चाहूँगा अचोरी को समझने के लिए अपने चेहरे बदलने के प्रति आपको सजग होना पड़ेगा। सजग होने की एक तरकीब है और सजग होने का एक अर्थ है। आप जितने होते हैं किसी चीज के प्रति, उतनी उसकी गति कम हो जाती है।

कभी आपने फिल्म देखी है। उसकी कभी मशीन बिगड़ जाय, मशीन के बिगड़ने का मतलब क्या? मशीन धीमी चलने लगे, प्रोजेक्टर धीमा चलने लगे तो परदे पर फिल्म की गति क्षीण हो जाती है। तो जो आदमी एकदम से हाथ उठाता मालूम पड़ रहा था परदे पर, फिर दस आदमी धीरे-धीरे हाथ उठाते हुए मालूम पड़ते हैं और हाथों के बीच गैप हो जाता है। जब मैं भी हाथ

उठता हूँ तो यह हाथ झटके में नहीं उठता, सिर्फ आपकी आँख इतनी गति को पकड़ नहीं पाती अन्यथा हाथ को बीस पोजीशन लेनी पड़ती इतने हटने में। लेकिन अगर गौर से देखें, और मशीन आपकी थोड़ी धीमी हो जाय, और गौर से देखने से धीमी हो जाती है। किसी भी चीज को अगर बहुत गौर से देखें तो प्रक्रिया धीमी हो जाती है, दो कारण से क्योंकि गौर से देखने से पहले तो आप को खड़ा होना पड़ता है। आपको रुकना पड़ता है। अगर आप अपने चेहरे बदलने की प्रक्रियाओं को गौर से देखें तो प्रक्रिया धीमी हो जाएगी और आप देख सकेंगे कि अब आपका चेहरा बदला और अब अपने पर हँस सकेंगे कि चेहरा बदल लिया गया।

अचोरी के महाव्रत में आप अपने चेहरे बदलने को देखना। एक आदमी दूकान से मंदिर की ओर जा रहा है। उसे पता रखना चाहिए कि कब उसने चेहरा बदला, किस स्टेप पर, मंदिर की किस सीढ़ी पर चेहरा बदल गया। दूकान पर वही तो चेहरा नहीं था जो मंदिर में होता है, बदलाहट कहीं तो हुई है। जरूर कहीं उसने चेहरा बदला है। पुरुष वेनीटी बैग वगैरह साथ नहीं रखते न, स्त्रियाँ साथ रखती हैं। बस से उतरने के पहले चेहरा बदलती हैं, साथ में इन्तजाम भी रखती हैं। वैसा बहुत भीतरी इन्तजाम हम सबके पास है—जहाँ से हम चेहरे निकालते हैं और बदलते हैं। जब आप घर से मंदिर की तरफ जा रहे हैं तब आप जरा होशपूर्वक जानना कि चेहरा किस जगह बदलता है। किस जगह दूकानदार हटता है और साधक आता है। किस जगह दूकान पर बैठा हुआ आदमी जाता है और मंदिर में प्रवेश करने वाला आदमी आता है। जहाँ आप जूते उतारते हैं मंदिर के बाहर वहीं तो यह परिवर्तन नहीं होता? जरूरी नहीं है कि वहीं हो। असल में जूते उतरवाये इसलिए जाते हैं वहाँ कि कृपया अब चेहरे बदलो, अब वह जगह आ गयी जहाँ आपका पुराना ढंग अब नहीं चलेगा, जूता यहाँ उतारो! जहाँ लिखा रहता है 'कृपया जूता यहाँ' वहीं नीचे तख्ती होनी चाहिए 'कृपया चेहरा यहाँ'। कई लोग अपने चेहरे लिए भीतर घुस जाते हैं। जूता लिए मंदिर में चले जायें उतनी अपवित्रता नहीं होगी, चेहरा लिए गए तो ज्यादा होगी। लेकिन उसका किसी को पता नहीं चलता।

आपको मैं कहना चाहूँगा कि जब आप चेहरे बदलते हों तो आप जरा होश रखना कि आप कब बदलते हो और इसका बड़ा

मजा होगा। अब तक आप दूसरों पर हँसे हैं, तब आप अपने पर हँसना शुरू हो जायेंगे। और जब आप जान के चेहरा बदलेंगे तो चेहरा बदलना मुश्किल हो जायेगा, और धीरे-धीरे आप कहेंगे कि यह क्या पागलपन है? यह मैं क्या अभिनय कर रहा हूं? धीरे-धीरे चेहरा बदलना कठिन हो जाएगा और जिस दिन चेहरा बदलना कठिन होगा और बीच का अंतराल बढ़ेगा, और कभी-कभी आप बिना चेहरे के रह जायेंगे तब आपका ओरिजिनल फेस जन्मेगा। आपके भीतर आपका चेहरा आना शुरू होगा। तो एक तो चौबीस घंटे बदलते हुए चेहरों का ख़याल रखना, और दूसरा किसी का चेहरा महावीर का, कृष्ण का, क्राइस्ट का, अपना बनाने की कोशिश मत करना। भूल कर मत करना। अनुयायी बनाना ही मत, अन्यथा चोर बने बिना कोई अन्य उपाय ही नहीं।

अनुयायी दो चोरी करता है। वह चेहरा चुराता है जो सिनसियर अनुयायी होता है। कहना चाहिए जो सिनसियर चोर होता है जो बहुत ईमानदारी से चोरी करता है, वह चेहरे चुराता है। जो बेईमानी से चेहरे चुराते हैं, वह चेहरे नहीं चुराते, सिर्फ विचार चुराते हैं। यह महावीर का चेहरा नहीं ओढ़ता, सिर्फ महावीर का विचार पकड़ लेता है। पंडित के पास सिर्फ विचार की चोरी होती है, तथाकथित साधु के पास चेहरों की चोरी होती है। ध्यान रखना, कुछ कम चोर भी हैं। वह कहते हैं, चेहरा तो मुश्किल है महावीर का लगाना, लेकिन अहिंसा परमधर्म है। यह तो हम अपने भीतर लिख ही सकते हैं, महावीर का शास्त्र तो पढ़ ही सकते हैं, कृष्ण का चेहरा लगाकर जरा कठिनाई है, लेकिन कृष्ण की गीता तो कंठस्थ कर ही सकते हैं।

तो दो तरह की चोरी है—विचार की, चेहरे की। चेहरे की चोरी वाले आदमी को हम बहुत सिनसियर चोर और ईमानदार चोर कहते हैं। एक आदमी ने जैसा विचारा वैसा किया भी। ध्यान रखें, जिसने विचार से कुछ किया है वह आदमी चेहरा ओढ़ लेगा। धर्म का कोई सम्बन्ध किसी सिद्धांत को तय करके उसके अनुसरण करने से नहीं है। नहीं तो बेन्जामिन फ्रेंकलिन वाली घटना घटेगी, एपियरेन्सेज पैदा हो जायेंगे, दिखावे पैदा हो जायेंगे।

अक्सर हम कहते हैं—जो विचारते हो उसके अनुसार आचरण करो। यह चोर बनाने का सूत्र है, लेकिन सिनसियर, ईमान-

दार चोर इससे पैदा होते हैं। हम लोगों से कहते हैं जो विचारते हैं उसका आचरण भी करो, पर हमें पहले यह तो पता लगा लेना चाहिए कि कहीं विचार चोरी से तो नहीं आया है? अन्यथा आचरण और भी गहरी चोरी में ले जायेंगे। जब हम किसी से कहते हैं इस आदमी का विचार और आचरण बिलकुल एक-सा है, तब हमें पूछ लेना चाहिए कि इसके आचरण से इसका विचार आया है, या इसके विचार से इसका आचरण आया है। अगर इसके आचरण से इसका विचार आया है तो यह धार्मिक आदमी है, अगर इसके विचार से इसका आचरण आया है तो यह आदमी चोर है। मगर यह फर्क एकदम से दिखाई नहीं पड़ता।

जब आचरण से कोई विचार आता है, तब उसकी सुगन्ध और है, क्योंकि आचरण आत्मा से आता है। जब किसी विचार से आचरण आता है तो विचार, शास्त्र से आता है। शास्त्र से आया हुआ विचार खुद भी चोरी है, फिर शास्त्र से आये हुए विचार के अनुसार जीवन को ढाल लेना और बड़ी चोरी है। और जो इस तरह की चोरियों में भटक जाते हैं वे आत्मा को खो देते हैं, उन्हें पता लगाना मुश्किल हो जाता है कि वे कौन हैं? नहीं, मैं नहीं कहता हूँ विचार के अनुसार आचरण। मैं कहता हूँ आचरण के अनुसार विचार। बड़ी मुश्किल में पड़ेंगे आप क्योंकि आचरण कहाँ से लायें? अगर विचार के अनुसार आचरण हो तो विचार तो मिल सकते हैं, आचरण कहाँ से लायें! आचरण की कोई दूकान नहीं है। आचरण कहीं बिकता नहीं। विचार तो बिकते हैं। विचारों की तो किताबें हैं। शास्त्र हैं। आचरणों की कोई किताबें नहीं। आचरण का कोई शास्त्र नहीं। इसलिए आचरण कहाँ से लायेंगे? अगर महावीर से लायेंगे तो विचार से आया, बुद्ध से लायेंगे तो विचार से आया, कृष्ण से लायेंगे तो विचार से आया। आचरण कहाँ से लाइयेगा? अगर किसी दूसरे से लायेंगे तो पहले विचार आयेगा। अगर अपने से लायेंगे तो बात और हो जायेगी। तब पहले विचार नहीं आयेगा, पहले अनुभव आयेगा। अगर आपका चोर आचरण है, तो कृपा करके चोर जैसा विचार करिये। इसमें एक सरलता होगी। आपका आचरण चोर का है, तो चोर जैसा विचार करिये। और मैं आपसे कहता हूँ कि अगर आपका आचरण चोर का है और विचार भी चोर का है तो आप चोरी के बाहर हो जायेंगे। अगर आपका आचरण चोर का है और विचार

अचोरी का है तो आप चोरी के बाहर कभी नहीं होंगे। क्योंकि आप पायेंगे आचरण तो बाहरी चीज है, असली चीज तो विचार है। ऐसे तो अचोर हूं, मजबूरियों में मैं चोर बन जाता हूं। तो धीरे-धीरे साध लूँगा, आचरण भी बदल लूँगा। जब विचार बदल गया तो आचरण भी बदल जायेगा—व्रत ले लूँगा, कसम खा लूँगा। तो आप जिंदगी-भर पोस्टपॉण्ड करते रहेंगे, क्योंकि आप भीतरी रूप से अनुभव करेंगे कि विचार तो अचोरी का है। ऐसे आदमी तो कहते हैं, मैं भीतर से अच्छा हूँ बाहर की परिस्थितियाँ हैं, कारण हैं, जो चोर बना देते हैं, चोर मैं हूँ नहीं।

यह ध्यान रखें आप कि आपका जो व्यवहार है, वह बहुत दूर है आप से। अपका जो विचार है वह बहुत निकट है। इसलिए अगर हम किसी आदमी को उसके विचार में गलती बतायें तो यह मानने को राजी नहीं होगा। अगर हम किसी आदमी को कहें कि तुम्हारे पैर में फोड़ा है, वह झंझट नहीं करता, वह कहता है इलाज बताइये! लेकिन हम किसी आदमी से कहें कि तुम्हारे मन में रोग है, वह लड़ने को तैयार हो जाता है, वह कहता है, आपकी गलती है देखने में।

शरीर के रोग को आदमी स्वीकार कर लेता है वह बहुत दूर है। मन के फोड़े को वह स्वीकार नहीं करता, वह बहुत निकट है। मन के फोड़े पर चोट उस पर ही चोट है, तो हमने एक तरकीब की है। एक टेक्नीकल तरकीब है हमारी कि हम विचार अच्छे करते हैं, आचरण बुरा करते हैं। इससे सुविधा रहती है। सुविधा यह रहती है कि हम अपने भीतर मानते ही चले जाते हैं कि हम आदमी अच्छे हैं। अगर आपको मैं गाली दूं तो मैं यह नहीं कहूँगा कि मैं गाली देने वाला आदमी हूँ, मैं तो गाली कभी नहीं देता; लेकिन इस आदमी ने गाली दी इसलिए मुझे गाली देनी पड़ी। यही आदमी जिम्मेदार है मेरी गाली को पैदा करवाने के लिए। जब आप किसी से लड़ते हैं तो आप यह नहीं कहते हैं कि लड़ाई मेरे भीतर है। आप कहते हैं, इस आदमी ने लड़ाई की सिच्युयेशन पैदा कर दी। मुझे लड़ना पड़ा ऐसे आदमी से। मैं लड़ने वाला नहीं हूँ और इसको आप विश्वास भी दे लेंगे क्योंकि आप कभी भीतर लड़ने का विचार तो करते नहीं। विचार तो सदा अहिंसा, अचोरी, अपरिग्रह का करते हैं। शास्त्र तो अहिंसा, अचोरी, अपरिग्रह, ब्रह्मचर्य का पढ़ते हैं। तो विचार तो बड़े अच्छे हैं। आचरण के लिए दूसरा जिम्मेदार हो जाता है। आप बच जाते

हैं। फिर एक और सुविधा होती है, जब विचार अच्छे हैं तो आज नहीं कल ताकत जुटा कर संकल्प पैदा करके स्थिति ठीक बनाकर आचरण भी बदल लेंगे तो पोस्टपॉण्डमेण्ट किया जा सकता है।

ध्यान रहे, जिस आदमी को जिंदगी में ट्रांसफार्मेशन लाना हो उसे पोस्टपॉण्डमेण्ट से बचना चाहिए। स्थगन से बचना चाहिए वह बहुत कनिंग, बहुत चालाक तरकीब है। एक आदमी कहता है मैं हूँ तो अभी हिंसक लेकिन अहिंसा को मानता हूँ। धीरे-धीरे अहिंसक हो जाऊँगा। वह कहेगा, कल हो जाऊँगा, परसों हो जाऊँगा। इस जन्म में हो जाऊँगा, अगले जन्म में हो जाऊँगा। वह उसे पोस्टपॉण्ड करता जायेगा। और रहेगा हिंसक, लेकिन हिंसक होने की जो पीड़ा है उससे बच जायेगा; क्योंकि अहिंसक होने की आशा उसकी पीड़ा को कम कर देगी। वह कन्सोलेटरी है।

तो मैं कहता हूँ—चोरी करना—तो चोरी का विचार भी करना। और जितने अचोरी के शास्त्र हों उनमें आग लगा देना। और घर में दीवालों पर लिखना, चोरी परमधर्म है। और अपने हृदय में जानना चोरी परम कर्तव्य है। जो चोरी नहीं करता है वह गलती करता है। अगर आप विचार भी चोरी का करें और आचरण भी चोरी का करें तो आप अपने साथ जी न सकेंगे। क्योंकि तब अपने चोर के साथ कोई भी नहीं जी सकता और आप पक्के चोर हो जायेंगे। पूरे चोर हो जायेंगे। इसके साथ जीना मुश्किल हो जायेगा। आपकी पूरी पर्सनालिटी, आचरण में, विचार में आपका पूरा व्यक्तित्व चोर हो जायेगा। और आपकी आत्मा को इस चोर के साथ जीना मुश्किल हो जायेगा। एक क्षण जीना मुश्किल है, लेकिन जीने की तरकीब है। वह तरकीब यह है कि हम कल ठीक कर लेंगे। विचार तो अच्छे हैं, आचरण बुरा है। आचरण दूसरों के कारण बुरा है, इस तरह के खयाल को बहुत तरह से प्रमाण भी मिल जाते हैं। जैसे एक आदमी जंगल में चला जाय तो वहाँ क्रोध नहीं करता। वह कहता है—देखो, क्रोध दूसरे लोग करवाते थे। अब मैं जंगल में आ गया अब मैं कहाँ क्रोध कर रहा हूँ। इसलिए साधु जंगल की तरफ भागता है। वहाँ उसे आश्वासन हो जाता है कि मैं बिल्कुल अच्छा आदमी हूँ, मैं पहले भी अच्छा आदमी था, बुरे लोगों के बीच में घिरा था, इसलिए सब गड़बड़ हो रही है। इसलिए पति पत्नी को छोड़कर भाग जाता है और सोचता है, देखो अब तो मैं माया मोह के बाहर

हो गया। उस स्त्री की वजह से माया-मोह पैदा हो रहा था। इसलिए पुरुष शास्त्रों में लिखते हैं, नारी नरक का द्वार है। भागे हुए, स्त्री से भाग गये हैं छोड़ कर। अब वह कह रहे हैं—नारी नरक का द्वार है! क्योंकि वही उलझा रही थी, मैं तो सदा ही मुक्त था, इसके लिए कारण मिल जाते हैं। अगर हम किसी कुएँ में बाल्टी डालें और उसमें पानी न हो तो बाल्टी पानी बाहर नहीं ला सकती। बाल्टी उसी पानी को लाती जो कुएँ में होता है। बाल्टी सिर्फ बाहर लाने का काम करती है। जब मैं आपको गाली देता हूँ तो मेरी गाली में क्रोध पैदा करवाने की ताकत ही नहीं। लेकिन आपके भीतर जो क्रोध के पानी का कुआँ भरा हुआ है, गाली बाल्टी बन जाती है, आपके क्रोध को बाहर ले आती है। गाली है वह प्रोडक्टिव नहीं है, वह सिर्फ मेनीफेस्टिंग है। वह किसी चीज को पैदा नहीं करती, सिर्फ अभिव्यक्त करवाती है। लेकिन एक कुएँ में बाल्टी न डाली जाय तो कुआँ समझेगा अब पानी है ही नहीं, अब निकालते ही नहीं। वह बाल्टी का कसूर था कि भीतर आती थी और पानी की गड़बड़ पैदा होती थी। मैं तो सदा से खाली हूँ, पानी है ही नहीं। देखो, अब कोई बाल्टी नहीं आती। अब कहाँ पानी निकल रहा है? हम सब इसी भ्रम में हैं, अकेले में पता नहीं चलता। असल में हमारे व्यक्तित्व का पता ही हमें दूसरों के साथ चलता है। जब हम दूसरे के साथ हैं तभी पता चलता है कि हमारे भीतर क्या-क्या है! दूसरा मौका बनता है, हमें प्रकट होने का। इसलिए कृपा करके दूसरे को जिम्मेदार मत ठहराना। जिसने भी इस दुनिया में दूसरे को जिम्मेदार ठहराया वह आदमी धार्मिक नहीं हो पाया। धार्मिक आदमी का मतलब है, टोटल रिस्पोंसिबिलिटी इज माइन—पूरे का पूरा दायित्व मेरा है। अधार्मिक आदमी का मतलब है दायित्व किसी और का है, मैं तो भला आदमी हूँ, लोग मुझे बुरा किये दे रहे हैं। कोई आपको बुरा नहीं कर रहा है। दूसरी तरकीब, आप भीतर अच्छे विचार करते रहते हैं इसलिए आप भीतर जानते हैं, भीतर तो मैं अच्छा हूँ। जब दूसरों के संबंध में आता हूँ तो बाहर बुरा हो जाता हूँ। इसलिए यह बाहर से बुरा होना दूसरे के कारण है। अच्छे विचार से बचना, अगर अच्छे आचरण को जन्म देना हो। अगर बुरा आचरण है, कृपा करके बुरा विचार करना, पूरी तरह बुरे हो जाना। पूरी तरह बुरे आदमी के साथ जीना मुश्किल है। आप अच्छे आदमी के साथ जीने की सुविधा बनायी जा

सकती है। आधा अच्छा आदमी वुरे आदमी से भी वुरा है। आधे सत्य पूरे असत्यों से वुरे होते हैं क्योंकि पूरे असत्य से मुक्त हो जायेंगे आप, आधे असत्य से कभी मुक्त नहीं होंगे। क्योंकि वह जो आधा सत्य है वह वंधन का काम करेगा।

तो मैं आपसे कहूँगा, विचार के अनुसार आचरण मत वनाना। आचरण के अनुसार ही विचार करना। ताकि चीजें साफ हों और अगर चीजें साफ हुईं तो कोई भी आदमी इस दुनिया में वुरे आदमी के साथ नहीं जी सकता। आप भी अपने वुरे आदमी के साथ नहीं जी सकते और एक दफा यह पता चल जाय कि मैं एक वुरी पर्त के साथ जी रहा हूँ तो इस वुरी पर्त को फेंक देने में, इस व्यक्तित्व को, इस पर्सनालिटी को, उखाड़ कर फेंक देने में उतनी आसानी होगी जैसे शरीर से मैल को अलग कर देने में होती है। लेकिन अगर कोई आदमी अपने मैल को सोना समझ रहा हो तव कठिनाई हो जाती है। कोई आदमी अपनी वीमारी को अगर मूल्य दे रहा हो, आभूषण समझ रहा हो, तव वड़ी कठिनाई हो जाती है। अगर हम किसी वच्ची की नाक को छेदें तो उसे तकलीफ होगी, लेकिन सोने के आभूषण की आकांक्षा में कोई नाक छिदवाने के लिए तैयार हो जायेगी। अव शरीर को छेदना पागलपन है। लेकिन सोने की आशा में हम पागलपन करने को भी तैयार हो जाते हैं। अव शरीर को छेदना कुरूपता है, लेकिन सौन्दर्य के ख़याल में, हम शरीर को छेदने को राजी हो जाते हैं। हम वुरे होने को राजी हो गए हैं, क्योंकि वुरे होने के पीछे हम सोने की कील लगाये हुए हैं—विचारों की। विचार के अनुसार आचरण कभी मत करना और तव आपके व्यक्तित्व की सीधी और सच्ची सफाई हो जायेगी। आप जो होंगे वही होंगे, धोखे का उपाय नहीं रह जायेगा दूसरे को धोखा देने का डर नहीं है, अपने को धोखा देने का उपाय नहीं रह जायेगा। आप अपने चेहरे को पहचान नहीं सकेंगे और जिस दिन यह चेहरे चारों तरफ से पहचान में आ जाते हैं और इनकी कुरूपता, इनकी गन्दगी और इनकी दुर्गन्ध, इनका कोढ़, जव चारों तरफ से दिखाई पड़ने लगता है, वाहर और भीतर, तव आप इसके साथ रह नहीं सकते। ऐसे हो जाना जव किसी के कपड़ों में आग लगी हो और वह कपड़े को फेंक कर नग्न हो जाय। ठीक ऐसे ही ट्रांसफार्मेशन होता है। ऐसे ही क्रांति घटित होती है। जव सारा व्यक्तित्व रुग्ण और [illegible] लगा मालूम होता है तव आप

उसे फेंक देते हैं। उसे फेंकने के लिए फिर एक क्षण भी विचार नहीं करना पड़ता कि कल फेंकूँगा।

वुद्ध के पास कोई आया और उसने कहा महाराज कुछ उपदेश दें तो वुद्ध ने कहा, करोगे अभी कि कल ? उसने कहा, वहुत मुश्किल है। तो वुद्ध ने कहा जिस दिन करना हो उसी दिन आ जाना। उसने कहा, नहीं, आप उपदेश तो दे दें। वक्त पर काम पड़ेगा, आप मिलें न मिलें। कभी उपयोग में जरूर लाऊँगा। वुद्ध ने कहा मैं एक गाँव से गुजरता था और घर में आग लग गई थी। मैंने उस घर के लोगों को कहा— अभी मत भागो, कल भाग जाना। वे कहने लगे पागल हो गये हो ! घर में आग लगी है, कल तक कैसे रुका जा सकता। तो वुद्ध ने कहा कि जहाँ तक मैं समझता हूँ तुम जो हो अभी मानते हो कि ठीक हो, इसलिए कल तक ठहर सकते हो। और जव तुम ठीक ही हो तो मुझे क्यों परेशान करते हो ? मैं क्यों व्यर्थ की वातें तुमसे कहूँ ? जिस दिन तुम्हें पता लगे कि तुम ठीक नहीं हो उस दिन आ जाना। नहीं, उस आदमी ने कहा मुझे पता तो है मैं ठीक नहीं हूँ। आदमी अच्छा नहीं हूँ वुरे काम करता हूँ, लेकिन आत्मा तो शुद्ध वुद्ध है। आत्मा तो शुद्ध है सदा। अव रहा आचरण, तो आचरण वदल लूँगा आप उपदेश करें।

हम सव उपदेश ग्रहण करने को वहुत आतुर और उत्सुक हैं। फिर हम सोचते हैं उसके अनुसार आचरण वना लेंगे। यह आचरण वैसा ही होगा जैसा मंच पर अभिनेता का होता है। पहले उसे स्क्रिप्ट मिल जाती है, पहले उसे ढाँचा मिल जाता है नाटक का। फिर उसको कंठस्थ करता है। सिर्फ रिहर्सल करता है। फिर आकर मंच पर दिखा देता है करके कि यह हुआ।

अभिनय का मतलव है विचार के अनुसार आचरण, लेकिन आत्मा का मतलव कुछ और है, आचरण के अनुसार विचार। अगर वुरा आचरण है तो वुरा विचार ही करना। टूट जाएँगे आप। आप का व्यक्तित्व वच नहीं सकेगा, विखर जाएगा। और जिस दिन आपका पुराना व्यक्तित्व पूरा विखर जाएगा उस दिन खाली जगह में उसका जन्म होगा जो आपका असली चेहरा है।

जापान में जेन फकीरों के पास अगर कोई जाता है तो वहुत से सवाल उनसे पूछते हैं। उनमें से एक सवाल यह भी है कि कृपा करके अपना ओरिजिनल चेहरा प्रकट कीजिए, अपना असली चेहरा

दिखाइए ? अव नया आदमी आया है उसे कोई फकीर कहता है असली चेहरा दिखाइए ? तो वह कहता है यही मेरा चेहरा है। फकीर कहता है अगर यही तेरा चेहरा है तो यहाँ आने की कोई जरूरत नहीं। जा खोज—असली चेहरा लेके आ। कभी-कभी कुछ हिम्मतवर लोग असली चेहरा लेके आ जाते हैं। लेकिन वे फकीर भी वहुत अद्भुत हैं, वे कहते ही चले जाते हैं कि माना कि यह पिछले से ज्यादा ओथेन्टिक है, पिछले वालों से ज्यादा गहरा है लेकिन फिर भी असली नहीं है। अपना असली लेके आ। उस चेहरे को ला, जो जन्म के पहले तेरे पास था और मौत के वाद तेरे पास होगा। कृपा कर के यह वीच के चेहरे को यहाँ मत ला। और जव कोई आदमी आके वैठ जाता है फेसलेस, विना चेहरे के, तो वह फकीर कहता है, ठीक है, अव तू असली जगह आ गया। वड़ी उपलब्धि है फेसलेसनेस। लेकिन हम वहुत डरते हैं। अगर चेहरा खो जाय तो हम वहुत डरते हैं, पूछते हैं इससे वड़ी मुश्किल हो गई। फिर हम जल्दी चेहरा वनाने में लगते हैं।

चेहरा खोना ही चाहिए अगर चोरी खोनी है और वह क्षण आना ही चाहिए जहाँ आपको शंका न रह जाय कि मैं कौन हूँ, अगर आपको जानना है कि आप कौन हैं ? चोर चेहरे को हटाइए, चाहे महावीर से लिए हों, चाहे वुद्ध से, चाहे कृष्ण से, चाहे मुसलमान के, चाहे जैन के, चाहे हिन्दू के। उन चेहरों को हटाइए, और उसको खोजिए जो आपका है। और जिस दिन आपके सारे चेहरे गिर जाएँगे अचानक आपके सामने वह रूप प्रकट हो जाता है जो आपका है। जैसे ही वह रूप प्रकट होता है आप अचोरी को उपलब्ध हो जाते हैं। और जिस आदमी ने व्यक्तित्व चुराने वंद कर दिए उसने चेहरे चुराने वंद कर दिए। जिसने आचरण चुराने वंद कर दिए वह आदमी वस्तुएँ नहीं चुरा सकता, वह असंभव है। जिसने इतनी गहरी चोरियाँ छोड़ दीं, वह इन क्षुद्र चोरियों के लिए नहीं जाएगा; लेकिन हम क्षुद्र चोरियाँ छोड़ने में लगे रहते हैं।

एक मित्र मेरे पास आये, उन्होंने मुझसे कहा कि मैं रिश्वत नहीं लेता हूँ। वड़े आफिसर हैं। मैंने कहा, अगर पाँच रुपये कोई देने आये। उन्होंने कहा, क्या आप फिजूल की वातें करते हो। मैं लेता ही नहीं रिश्वत। मैंने कहा कोई पाँच सौ देने आये। उन्होंने उतने जोर से नहीं कहा कि क्या फिजूल की वातें करते हो। उन्होंने

कहा, नहीं, नहीं, मैं लेता ही नहीं हूँ। मैंने पूछा अगर कोई पाँच हजार रुपया लेके आये तो? उन्होंने मुझे गौर से देखा, संदेह उनके मन में आ गया। मैंने कहा, अगर कोई पाँच लाख लेके आये? उन्होंने कहा, फिर सोचना पड़ेगा।

तो हमारे चोर होने में हो सकता है मात्राएँ हों, डिग्रीज हों। हो सकता है आप दो पैसे न चुराते हों लेकिन इससे यह मत समझ लेना कि आप अचोर हैं। इससे क्या फर्क पड़ता है कि आपने दो पैसे चुराये कि दो लाख चुराये। चोरी में कोई मात्रा हो सकती है? चोरी तो एक-सी है। चोरी कैसे कम और ज्यादा हो सकती है? चोरी का एक्ट तो टोटल है। दो पैसे चुराऊँ तो भी मैं उतना ही चोरी होता हूँ जितना दो लाख चुराऊँ। यह हो सकता है आपके आपकी चोरी के अपने मापदंड हैं, मेरे चोरी के अपने मापदंड हैं। मैं दो पैसे चुराता हूँ, आप दो लाख चुराते हैं। दो लाख चुरानेवाले दो पैसे चुराने वालों को जेल में बंद कर सकते हैं। कर सकते हैं, क्योंकि दो पैसा वाले अभी जेल नहीं बना सकते, दो लाख वाले जेल बना सकते हैं। दो लाख वाले चोरों को पकड़ा नहीं जा सकता, क्योंकि दो लाख वाले चोर किसी को भी दो लाख रुपया चोरी में दे सकते हैं तो जो मैजिस्ट्रेट दो पैसे वाले चोर को सजा दे दे, वह दो लाख वाले चोर को कैसे सजा दे दे? क्योंकि तब तक तो वह मैजिस्ट्रेट भी चोर हो जाएगा। दो लाख के लिए तो वह भी राजी हो सकता है। तो बड़े चोर छोटे चोरों को फँसाये चले जाते हैं। बड़े दीवारों के बाहर, छोटे चोर दीवारों के भीतर। होशियार चोर दीवारों के बाहर, नासमझ चोर दीवारों के भीतर। लेकिन पूरा समाज चोर है।...और यह चोरी जब तक हम वस्तुओं के सम्बन्ध में सोचते हैं तब तक मिटनेवाली नहीं है। यह हो सकता है कि मैं सब छोड़ के भाग जाऊँ और कहूँ मैं चोरी नहीं करूँगा। लेकिन मेरा भोजन कोई चोर लाएगा, मेरे कपड़े कोई चोर लाएगा, मेरे रहने का आश्रम कोई चोर बनाएगा। इससे क्या फर्क पड़ता है। सिर्फ मैं और भी होशियार चोर हूँ। मैं खुद चोरी नहीं करता हूँ दूसरे से करवाता हूँ। और कोई फर्क नहीं पड़ जाएगा। लेकिन मैं जिम्मेदारी के बाहर नहीं भाग सकता। चोरी है, समाज चोर है, समाज चोर रहेगा। तब तक हम चोरी की वस्तुओं को चोरी समझ रहे हैं। समाज चोर है क्योंकि हमने बहुत गहरे में सबको चोर होने की शिक्षा दी है।

हम एक बच्चे से कहते हैं विवेकानंद जैसे हो जाओ—अब इस बच्चे का क्या कसूर ? विवेकानन्द जैसा हो जाय—विवेकानंद बहुत भले थे, लेकिन इस बच्चे की कौन-सी गलती कि विवेकानन्द जैसा हो जाय ? और अगर हो गया तो चोर हो जाएगा। हम कहते हैं महावीर जैसे हो जाओ। अब कोई गलती की है आपने पैदा हो के ? अगर महावीर को ही सिर्फ पैदा होने का हक है पृथ्वी पर तो, अब तक दुनिया खत्म हो जानी चाहिए। वह हो चुके पैदा, मामला खत्म हो गया। अब आपके होने की क्या जरूरत है ? तो महावीर की कार्बन कापियाँ दुहराने की क्या जरूरत है ? जब ओरिजिनल ही हो गई तो अब फिजूल की और मेहनत किसलिए कर रहे हैं ? एक महावीर काफी नहीं ! किसी आदमी को कार्बन कापी होने की जरूरत नहीं है। व्यक्तित्व चुराने से बचना, आचरण चुराने से बचना, तब किसी दिन आपकी अपनी आत्मा प्रकट होगी जो अचोरी को उपलब्ध होती है उसके बाद वस्तुओं को तो चुराने का सवाल ही नहीं उठता। वह सवाल ही नहीं है।

यह थोड़ी-सी बातें मैंने कहीं। यह आप कोशिश करने में मत लग जाना अन्यथा यह मेरा उधार विचार हो जाएगा और चोरी शुरू हो जाएगी। चोरी के बहुत सूक्ष्म रास्ते हैं। हो सकता है आप कहें कि बिल-कुल ठीक कह रहे हैं, चलें अब यही करें, चोरी शुरू हो गई। कृपा करके यही मत करना जो मैं कह रहा हूँ। मैं जो कह रहा हूँ उसे समझ लेना, और छोड़ देना। समझ आपके पास रह जाय, विचार नहीं। परफ्यूम रह जाय, फूल नहीं। मैंने जो बात कही वह समझ लेना, फिर उसे यहीं छोड़ देना। बात से कोई लेना-देना नहीं, समझ आपके साथ चली जाएगी। वह समझ आप की जिंदगी को बदले तो बदलने देना, न बदले तो न बदलने देना। ऊपर से थोपने की कोशिश मत करना, अन्यथा चोरी जारी रहेगी। और अचोरी कभी उपलब्ध नहीं हो सकती।

कल चौथे सूत्र अकाम पर बात करेंगे। मैंने कहा कि जब हिंसा रूप लेती है तो उसका एक रूप परिग्रह है और जब परिग्रह पागल होता है, विक्षिप्त होता है तो उसका एक रूप चोरी है। कल अकाम की बात करेंगे। अकाम तीनों का आधार है। कामवासना—डीजायरिंग, चाह, वह हिंसा का भी आधार है। वह परिग्रह का भी आधार है। वह चोरी का भी आधार है। काम इन तीनों के नीचे बैठा है। सबकी जड़ में वह है। कल हम काम को समझेंगे और परसों अप्रमाद को।

# अकाम



**चौथा महाव्रत**

अहिंसा, अपरिग्रह, अचोरी तीन महाव्रतों पर हमने विचार किया। आज चौथा व्रत है, अकाम। काम मनुष्य की सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण ऊर्जा का नाम है। जिन तीन व्रतों की हमने वात की उन सवके आधार में काम की शक्ति ही काम करती है। यदि काम सफल हो जाए तो परिग्रह वन जाता है। यदि काम स्वयं की हीनता से विफल हो जाए तो चोरी वन जाता है। यदि काम दूसरे के कारण से विफल हो जाए तो हिंसा वन जाता है। काम के मार्ग पर, कामना के मार्ग पर, इच्छा के मार्ग पर, अगर कोई वाधा वनता हो तो काम हिंसक हो उठता है। अगर कोई वाधा न हो, भीतर की ही क्षमता वाधा वनती हो तो काम चोर हो जाता है और अगर कोई वाधा न हो, भीतर की कोई अक्षमता न हो और काम सफल हो जाए तो परिग्रह वन जाता है। इस काम को गहरे से समझना जरूरी है।

मनुष्य एक ऊर्जा है, एक एनर्जी है। इस जगत् में ऊर्जा एनर्जी के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है। समस्त जीवन एक ऊर्जा है। वे दिन लद गये जव कुछ लोग कहते थे पदार्थ है। वे दिन समाप्त हो गये। नीत्से ने इस सदी के प्रारम्भ में कहा था कि 'ईश्वर मर गया है।' लेकिन यह सदी अभी पूरी हो न पाई, ईश्वर तो नहीं मरा। पदार्थ मर गया है। मेटर इज डेड। 'मर गया है' कहना ठीक नहीं है। पदार्थ कभी था ही नहीं। वह हमारा भ्रम था, दिखाई पड़ता था। वैज्ञानिक कहते हैं पदार्थ सिर्फ सघन हो गई ऊर्जा है, कन्डेन्स्ड एनर्जी है। पदार्थ जैसी कोई चीज ही जगत् में नहीं है। वह जो पत्थर है इतना-सा कठोर, इतना स्पष्ट वह भी नहीं है। वह भी विद्युत की धाराओं का सघन हो गया रूप है।

आज सारा काम, विज्ञान की दृष्टि में ऊर्जा का समूह है, एनर्जी है। धर्म की दृष्टि में सदा से ही यही था। धर्म उस शक्ति को परमात्मा का नाम देता था। विज्ञान उस शक्ति को अभी एनर्जी, शक्ति मात्र ही कह रहा है। थोड़ा विज्ञान और आगे बढ़ेगा तो उससे एक और भूल टूट जाएगी। आज से पचास साल पहले विज्ञान कहता था पदार्थ ही सत्य है, आज विज्ञान कहता है शक्ति ही सत्य है। कल विज्ञान को कहना पड़ेगा कि चेतना ही सत्य है। जैसे विज्ञान को पता चला कि ऊर्जा का सघन रूप पदार्थ है वैसे ही विज्ञान को आज नहीं कल पता चलेगा कि चेतना का सघन रूप एनर्जी है।

यह जो ऊर्जा है जीवन की, प्रत्येक व्यक्ति भी इसी ऊर्जा का स्फुलिंग है, इसी ऊर्जा का एक छोटा-सा रूप है। आप भी, मैं भी, सब। यह ऊर्जा, यह शक्ति अगर बाहर की तरफ बहे तो काम बन जाती है, वासना बन जाती है और अगर भीतर की तरफ बहे तो अकाम बन जाता है। आत्मा बन जाती है। जो भेद है वह सिर्फ दिशा का है। काम जब लौट पड़ता है वापस, अपनी तरफ, वापस घर की तरफ जब कामना लौट पड़ती है, तो अकाम बनता है, आत्मा बनती है। और जब वह ऊर्जा बाहर की तरफ बहती रहती है जीवन से, तो धीरे-धीरे आदमी क्षीण, निर्बल, निस्तेज होता चला जाता है। और वह उसकी कामना से दुनिया में बहुत-सी चीजें पा लेता है, एक अपने को भर पाने से वंचित रह जाता है। जिसे हमें पाना है, शक्ति उसी तरफ जानी चाहिए। अगर हमें बाहर की वस्तुएँ पानी हैं तो शक्ति को बाहर जाना पड़ेगा और अगर हमें भीतर की आत्मा पानी हो, तो शक्ति को भीतर जाना पड़ेगा।

ध्यान रहे, काम से मेरा मतलब है बाहर बहती हुई ऊर्जा। अकाम से मतलब है, भीतर बहती हुई ऊर्जा। शक्ति के दो ढंग हैं— बाहर की तरफ बहे या भीतर की तरफ बहे। जब बाहर की तरफ बहती है तो व्यक्ति और सब पा सकता है, सिर्फ स्वयं को खो देता है। और सब पा लेने का भी कोई सार नहीं, अगर स्वयं खो जाय। सारा जगत् भी हम पा लें तो कोई सार नहीं, अगर उस पाने में मैं ही खो जाऊँ। अगर ऊर्जा भीतर की तरफ बहती है तो अकाम बन जाती है।

काम का अर्थ ही है कामना, डिजायर, इच्छा। जब भी हम कोई क़ामना करते हैं तो हमें बाहर की तरफ बहना पड़ता है, क्योंकि इच्छा कहीं बाहर तृप्ति की आशा बन जाती है। कुछ पाने को है

बाहर, तो हमें बाहर की तरफ बहना पड़ता है। हम सब बाहर बहते हुए लोग हैं। हम सब कामनाएँ हैं; विचार, डिजायर। चौबीस घंटे हम बाहर की तरफ बह रहे हैं, किसी को धन पाना है, किसी को यश पाना है, किसी को प्रेम पाना है और बड़ा आश्चर्य यह है कि अगर किसी को परमात्मा भी पाना है तो भी वह बाहर की तरफ बहता चला जाता है। किसी को मोक्ष पाना है तो वह भी सोचता है कहीं ऊपर मोक्ष है वह पाना है। धर्म का बाहर से कोई भी संबंध नहीं है। इसलिए जिनके ईश्वर बाहर हों वह ठीक से समझ लें कि उनका धर्म से कोई नाता नहीं है। जिनका मोक्ष बाहर हो वह ठीक से समज लें, वह धार्मिक नहीं है। जिनके पाने की कोई भी चीज बाहर हो वह समझ लें कि वह कामी है। सिर्फ एक ही स्थिति में काम से मुक्ति होती है और वह यह कि हम भीतर बहना शुरू हो जाएँ। बाहर कोई भी आब्जेक्ट, बाहर की कोई भी पाने की चीज, हमारी ऊर्जा को बाहर की तरफ ले जाती है। और हम धीरे-धीरे खाली होते हैं, समाप्त हो जाते हैं। फिर दूसरा जन्म, फिर एक ऊर्जा लेके पैदा होते हैं, फिर बाहर की तरफ बहते हैं फिर समाप्त हो जाते हैं। फिर तीसरा जन्म, फिर ऊर्जा लेके पैदा होते हैं, फिर बाहर की तरफ बहते हैं और समाप्त हो जाते हैं।

जन्म के साथ हम शक्ति लेकर आते हैं। मृत्यु के साथ हम शक्ति खो के वापिस लौट जाते हैं। जो व्यक्ति मृत्यु के साथ भी शक्ति लेके वापिस लौटता है उसे फिर आने की जरूरत नहीं रह जाती है। जन्म के साथ सभी शक्ति लेकर आते हैं। मृत्यु के साथ अधिकतम शक्ति खोकर, निस्तेज, खाली कारतूस, चले हुए कारतूस जिसकी खोल रह गयी है गोली तो जा चुकी है, उस खोल को लेके वापिस लौट जाते हैं। जो व्यक्ति मरते क्षण भी अपनी पूरी ऊर्जा को बचा के ले जाता है उसे लौटने की जरूरत नहीं पड़ती। जो कबीर की भाँति मरते क्षण में कह सकता है कि "ज्यों की त्यों धरि दीन्हीं चदरिया"। कुछ खर्च नहीं किया कुछ खोया नहीं, दौड़े नहीं। चादर सँभालो, जैसी दी थी वैसी ही वापिस लौटा देते हैं। जो मृत्यु के क्षण में भी ज्यों का त्यों आया था उसे वापिस जन्म लेने की जरूरत नहीं रह जाती। अकाम, जन्म-मृत्यु से मुक्ति है। काम, बार-बार जन्म में लौट आने का कारण है।

कोई कामना कभी ठीक अर्थों में पूरी नहीं होती, हो नहीं सकती;

और जो वाहर की तरफ दौड़ने का आदी हो गया है जब भी कोई कामना पूरी होने के करीब होती है तब तक वह कामना बना लेता है, अन्यथा फिर वाहर की तरफ दौड़ेगा कैसे ? वाहर की तरफ दौड़ना ही जिसकी जिन्दगी बन गयी है, वह, एक-एक इच्छा पूरी हुई नहीं कि दूसरी को जन्मा लेता है। वल्कि एक के पूरे होने के साथ अनेक को जन्मा लेता है, फिर दौड़ना शुरू कर देता है। हम वाहर की तरफ दौड़ती हुई ऊर्जाएँ हैं। आऊट गोइंग एनर्जीज। इसलिए हम खाली कारतूसों की तरह मर जाते हैं। इसलिए हमारी मृत्यु एक सौन्दर्य नहीं हो पाती और हमारी मृत्यु एक अनुभव नहीं बन पाती हमारी मृत्यु एक दुःख, एक निस्तेज पीड़ा, एक नपुंसकता बन जाती है। हम सब भाँति टूट कर समाप्त हो जाते हैं। इसलिए मृत्यु में इतनी पीड़ा है। वह पीड़ा मृत्यु की नहीं है। वह पीड़ा निस्तेज खाली हो गये आदमी की है जो सब भाँति रिक्त हो गया, जिसमें अब कुछ भी नहीं वचा, सिर्फ खाली खोल रह गया। इसलिए मौत दुःख देती है। लेकिन मौत भी आनन्द देती है — उसे — जो खाली नहीं, भरा हुआ है। हम भरे हुए कैसे रह पायें इसी सूत्र को समझ पाने के लिए अकाम है, लेकिन अकाम को समझने के यिए पहले काम की समस्त यात्रा समझ लेनी चाहिए। काम किस तरह गति करता है हमारा ! हम वाहर की तरफ कैसे वहते हैं इसे समझ लेना जरूरी है इसे समझ लें तो भीतर की तरफ वहना वड़ी सरल वात है, वड़ी आसान।

हजारों-लाखों साल से हमें पता है कि पदार्थ अणुओं से बना है, एटम से वना है, लेकिन हम अणु को तोड़ नहीं पाये थे। इस सदी में आकर हमने अणु को तोड़ लिया। अणु को तोड़ते ही बड़ी चमत्कारिक घटना घटी। और वह यह, कि एक छोटे से अणु ने हाइड्रोजन के, झीने से अणु में, या किसी भी चीज के छोटे से अणु में, टूटते ही भयंकर शक्ति का जन्म हुआ। एक छोटे से अणु के विस्फोट से हिरोशिमा में एक लाख लोग तत्काल मृत्यु को उपलब्ध हो गये। एक छोटे से अणु में इतनी ऊर्जा छिपी थी भीतर, कि फट पड़ा तो इतना विस्फोट हुआ। विज्ञान ने अणु को तोड़ कर एक वहुत कीमती वात वता दी, वह यह कि प्रत्येक चीज के भीतर अनंत ऊर्जा छिपी है। अगर टूट जाए तो विस्फोट हो जाता है और सब वाहर वह जाता है। अगर वंद हो जाए लेकिन हमें तो कभी पता नहीं था कि वंद अणु में इतनी ऊर्जा छिपी है। विज्ञान ने जो काम किया है धर्म ने उससे ठीक उल्टा

काम वहुत पहले कर लिया है। विज्ञान ने तोड़ा है अणु, धर्म ने जोड़ा था। इसलिए धर्म का नाम है योग, योग का अर्थ है जोड़।

मनुष्य की चेतना भी अणु है और उस अणु को हम अगर टूटा हुआ रहने दें तो उसमें सब वह जाता है, अनंत ऊर्जा वह जाती है। अगर अणु जुड़ जाये, एनेलैसिस नहीं, विश्लेषण नहीं, टूटे नहीं सिन्थेथिस हो जाये, संश्लिष्ट हो जाये, इन्टीग्रेटेड हो जाये, वन्द हो जाये, विन्दु वन जाये, अपना विन्दु हो जाये, सब तरफ से वाहर खोना बंद हो जाये तो अनंत ऊर्जा भीतर उपलब्ध हो जाती है। इस अनंत ऊर्जा की अनुभूति अनंत परमात्मा की अनुभूति है। इस ऊर्जा का अनुभव अनंत आनंद का अनुभव है। इस अनंत ऊर्जा का अनुभव अनंत वीर्य का अनुभव है। इस अनंत ऊर्जा के अनुभव के वाद फिर कुछ अनुभव करने को शेष नहीं रह जाता, सब अनुभव हो जाता है। लेकिन ऐसा समझना चाहिए कि आदमी टूटा हुआ अणु है। चेतना का टूटा हुआ अणु है। उसमें छेद है; जैसे कोई छेद वाली वाल्टी से पानी भरता हो। पानी भरा हुआ दिखाई पड़ता है जब वाल्टी पानी में डूबी हो, और जैसे ही वाल्टी पानी के वाहर निकली कि खाली होनी शुरू हो जोती। छेद हैं चारों तरफ, ऊपर तक आते-आते पानी के गिरने का शोरगुल भर होता है, पानी आता नहीं, खाली वाल्टी वापस लौट आती है।

जन्म के क्षण में हम सव ऊर्जा से भरे हुए होते हैं। जब तक जन्म नहीं हुआ, तब तक हम भरी बाल्टी होते हैं। जन्म के साथ वाल्टी ऊपर उठी कुएँ से, कि गिरना शुरू हुआ। अगर ठीक से समझें तो जन्म के साथ ही हमारा मरना शुरू हो जाता है; हममें से कुछ रिक्त होना, खाली होना शुरू हो जाता है। हम फूटी बाल्टी की तरह खाली होने लगते हैं। जन्म का पहला क्षण मरने की शुरूआत है। खाली होना शुरू हो गया। इसलिए जन्म के पहले क्षण के बाद ही प्रत्येक व्यक्ति मरने के योग्य हो जाता है—कभी भी मर सकता है। अब यह वात दूसरी है कि योग्यता वह कव पूरी करेगा फिर जीवन-भर हम खाली, और, खाली होते चले जाते हैं। थोड़ा-वहुत जो जिन्दगी में हमें भरेपन का अनुभव होता है वह शायद सुबह हम जब रात के बाद उठते हैं तो थोड़ी देर को लगता है कुछ भरे हैं। रात-भर में ऊर्जा थोड़ी-सी संकलित हो जाती है, क्योंकि इंद्रियों के द्वार वन्द हो जाते हैं। आँखें वन्द हो जाती हैं। हृदय शिथिल पड़

जाते हैं, कान सुनते नहीं, होंठ बोलते नहीं, नाक सूंघती नहीं, सब वन्द हो जाते हैं। द्वार वन्द हो जाता है। इसलिए सुवह एक ताजगी मालूम पड़ती है वह ताजगी, वह ताजगी रात को थोड़ी-सी ऊर्जा ठहर जाने के कारण पता चल रही है। अगर कोई व्यक्ति अपने पूरे जीवन की ऊर्जा को ठहरा ले तो वह जिस ताजगी का अनुभव करता है उसका हमें कोई पता नहीं। उसका हमें कोई पता नहीं हो सकता; अगर हम अपनी जीवन-भर की सब सुवह की ताजगी को इकट्ठा जोड़ लें तो भी उससे कुछ पता नहीं चल सकता। अगर एक व्यक्ति की नींद खो जाए तो फिर जीना मुश्किल हो जाता है, क्योंकि वह रात जो थोड़ी ऊर्जा इकट्ठी करता है वह भी वन्द हो गयी। पन्द्रह दिन नींद खो जाये तो आदमी पागल हो जाए। पन्द्रह दिन भोजन न मिले तो चल सकता है। पन्द्रह दिन नींद न मिले तो कठिनाई होगी।

अगर कोई बीमार है और सो न सके तो चिकित्सक पहले फिक्र करता है कि वीमारी को पीछे देख लेंगे, पहले नींद आ जाए, क्योंकि जिस ऊर्जा से वीमारी को ठीक होना है, वह संकलित होनी चाहिए, इकट्ठी होनी चाहिए हम सिर्फ ऊर्जा खो रहे हैं। और काम, ऊर्जा को खोने की विधि है। काम के वहुत रूप हैं, उसमें सर्वाधिक सघन रूप यौन है। इसलिए धीरे-धीरे काम और यौन, काम और सेक्स पर्यायवाची वन गये। भोजन से ऊर्जा मिलती है, नींद से ऊर्जा वचती है व्यायाम से ऊर्जा जगती है फिर इस ऊर्जा को हम खर्च करते हैं। इस ऊर्जा का वहुत-सा खर्च तो सिर्फ जीवन-भर व्यवस्था में व्यय हो जाता है। इस ऊर्जा का वहुत-सा खर्च तो ऊर्जा को कल भी हम पैदा कर सकें, इसमें खर्च हो जाता है। ऊर्जा भीतर जा सके, नई पैदा हो सके। जव आप भोजन लेते हैं भीतर तो वहुत वड़ा चमत्कार घटित होता है। आप साधारण मृत पदार्थ को भीतर ले जाते हैं और आपकी जीवन-ऊर्जा उसे जीवंत बनाती है। नान-आरगेनिक बनाती है। उसमें वहुत ऊर्जा व्यय होती है। भोजन ऊर्जा देता है लेकिन भोजन को करने और भोजन को खून बनाने में ऊर्जा व्यय होती है—चलते हैं तो ऊर्जा व्यय होती है, वैठते हैं तो ऊर्जा व्यय होती हैं, सोते हैं तो सोने में ऊर्जा व्यय होती है, पर संग्रहीत भी होती है।

इस सारी प्रक्रिया को, जीवन की सारी प्रक्रिया के बाद जो कि थोड़ी-वहुत ऊर्जा अपने पास बचती है उसका आपने सिवाय काम की यौन में परिवर्तन करने के और कोई उपयोग नहीं किया है। उस

ऊर्जा का आप सिर्फ सेक्स में उपयोग करते हैं। इसलिए यह समझ लेने जैसा है कि सब कुछ करके जो बचता है हमारे पास, उसका हम क्या उपयोग कर रहे हैं। उसका उपयोग अगर सिर्फ सेक्स में हो रहा है तो ध्यान रहे, यह सेक्स सिर्फ रिलीफ है। यह यौन सिर्फ ऊर्जा के भार से मुक्ति है।

अब बड़े मजे की बात है। ऊर्जा इकट्ठी करने में चौबीस घंटे खर्च करते हैं, उसे बचाने के लिए आठ घंटे सोते हैं। खाना कमाने के लिए जिन्दीग-भर मेहनत करते हैं और फिर जब ऊर्जा आपके पास आती है तो आप उस ऊर्जा के भार से भारी हो जाते हैं। उसे फेंकने के लिए कोशिश करते हैं। यह वैसा ही है जैसे कोई व्यक्ति दिन-भर धन कमाये और साँझ जाकर नदी में फेंक आये, क्योंकि दिन-भर धन कमाने के लिए पागल रहे, साँझ पाया कि धन ने थैली को बोझिल कर दिया है। और अब बोझ बुरा मालूम पड़ता है तो बोझ से खाली हो लें और नदी में फेंक आएँ। हम ऊर्जा इकट्ठी करते हैं पहले, ऊर्जा न हो तो श्रम करते हैं, और जब ऊर्जा पास में आ जाये तो ऊर्जा बोझिल हो जाती है। चित्त पर भार हो जाता है, फिर उसे फेंकना पड़ता है। सेक्स, ऊर्जा को फेंकने के लिए हम उपयोग में लाते हैं। वह सिर्फ रिलीफ है। उससे हम फिर खाली हो जाते हैं। अब बड़ी एब्सर्ड जिन्दगी है। आदमी कल सुबह उठ कर फिर ऊर्जा इकट्ठी करने लगेगा, कल साँझ तक वह फिर ऊर्जा इकट्ठी करेगा और जब उसके पास ऊर्जा इकट्ठी हो जायेगी तो उसे फेंक कर फिर रिलीफ पायेगा। इकट्ठा करना, फेंकना, इकट्ठा करना, फेंकना। अर्थ क्या होगा इस जिन्दगी का? प्रयोजन क्या होगा इस जिन्दगी का? पायेंगे तो क्या इस जिन्दगी में? लेकिन यह हमें दिखाई नहीं पड़ता। अगर खाना न मिले तो हम परेशान हैं, खाना मिल जाय तो हम परेशान हैं। अगर शक्ति पास में न हो तो हम दुर्बल हैं, शक्ति पास में हो जाए तो दुर्बल होने को हम फिर आतुर हैं। आदमी एक एब्सर्डडिटी है। जैसा आदमी है वह बिलकुल ही तर्कहीनता है। जैसा आदमी है, उससे तो जैसे बुद्धि का कोई संबंध नहीं है। जैसे कि कोई झरना सिर्फ इसलिए सरोवर बना रहा है कि जब बन जाये तो दीवाल टूटे और बह जाये। और दीवाल जब टूट जाय तो फिर दीवाल बनायी जाये, फिर झरना बनाया जाये और फिर तोड़ा जाय, जिन्दगी-भर हम इकट्ठा करते और खोते हैं।

यह जिन्दगी नहीं हो सकती, कहीं भूल हो रही है। ऊर्जा का इकट्ठा करना तो ठीक है, लेकिन खोने के लिए ही इकट्ठा करना बहुत बेमानी है, बहुत मीनिंगलेस है। अगर कोई आदमी कहे कि मैं इसलिए जन्म लेता हूँ कि मर जाऊँ। हम कहेंगे कि पागल हो। अगर कोई आदमी कहे कि मैं इसलिए इकट्ठा कर रहा हूँ कि खो दूँ, तो हम कहेंगे कि तुम पागल हो। कोई आदमी कहे कि मैं इसलिए मकान बनाता हूँ कि गिरा दूँ, हम कहेंगे तुम्हारा दिमाग ठीक नहीं। लेकिन हम सब जिन्दगी में करते क्या हैं? यही तो करते हैं। एक-दो छोटे उदाहरणों से समझें।

एक आदमी तो पैसे कमा कर साँझ नदी में फेंक देता है। और दूसरा आदमी कहता है—पैसे साँझ नदी में फेंकने से बचाने के लिए मैं कमाता ही नहीं। लेकिन दोनों एक-से दरिद्र होते हैं—कमाने वाला और न कमाने वाला। फेंकने वाले के पास भी शाम को दो पैसे नहीं होते। जिसने कमाया नहीं उसके पास भी दो पैसे नहीं होते। दोनों दीन होते हैं।

इधर आप ऊर्जा कमाते हैं और काम में व्यय करते हैं, यौन में व्यय करते हैं। उधर संन्यासी डर के ऊर्जा कमाने को बंद कर देता है, उपवास करता है, खाना कम खाता है। अपने शरीर में इतनी ही शक्ति पैदा करता है जितना रोजमर्रा के काम में आ जाय, अतिरिक्त न बचे। नहीं तो वह मुश्किल में पड़ जायेगा। क्योंकि फिर आपका ही काम उसे करना पड़ेगा। लेकिन इससे कोई फर्क नहीं पड़ता, आप कमाके खो देते हैं, वह कमाता ही नहीं ताकि खोना न पड़े। लेकिन उससे कोई ऊर्जा बचती नहीं।

अभी अमेरिका की एक विज्ञान शाला में एक प्रयोग चल रहा था, वह हिन्दुस्तान-भर के संन्यासियों को ठीक से समझ लेना चाहिए। तीस विद्यार्थियों को एक महीने तक भूखा रखा गया और यह समझने की कोशिश की गयी, कि भूख और सेक्स का क्या सम्बन्ध है? फिर भूख से यौन का क्या सम्बन्ध है? बड़े अद्भुत परिणाम हुए। पहले सात दिनों में जब उन्हें भूखा रखा गया तो उनकी सेक्सुआलिटी बढ़ गयी। उनकी यौन-प्रवृति तीव्र हो गयी, लेकिन सात दिन के बाद फिर उनकी यौन-प्रवृति कम होती चली गयी। पन्द्रह दिन के बाद उनके सामने नग्न चित्र भी रखे गये स्त्रियों के, जो वे उत्सुक न रहे। किसी भी तरह उन्हें भड़काया जाय,

वे रस न लें। तीस दिन पूरे होते-होते उन तीसों युवकों में किसी तरह की काम-वासना न रह गयी, किसी तरह का यौन न रहा। वे बिलकुल ठंडे हो गये, बिलकुल जम गये।

फिर उनको भोजन दिया गया। सात दिन में फिर वापस लौटना शुरू हो गया। पन्द्रह दिन के वाद वे अपनी जगह वापस लौट गये जहाँ थे। तीस दिन के वाद वे सामान्य व्यक्ति थे। वही रस, वही यौन, वही वासना फिर उनको पकड़ गई—यह हुआ क्या ? यौन नष्ट नहीं हुआ सिर्फ यौन को अतिरिक्त ऊर्जा चाहिए वह नहीं मिली। साँप तो जिन्दा रहा, लेकिन चलने की ताकत न रही। साँप पड़ गया वेहोश। पड़ा रहा, प्रतीक्षा करता रहा कि जव शक्ति मिले चलूँ। फिर शक्ति मिली, फिर साँप हिलने-डोलने लगा, फिर साँप खड़ा हो गया। इन तीस दिनों के प्रयोग ने वताया, कि संन्यासी अपने को लंवे अरसे से धोखा दे रहे हैं। हाँ, अगर इन वच्चों को निरंतर कम भोजन पर रखा जा सके, इतना ही भोजन दिया जाय, जितना उनके चलने, उठने, वैठने, वात करने में खत्म हो जाय। तो अव यह विना सेक्स से जिंदा न रह सकेंगे। लेकिन यह अकाम नहीं है, यह सिर्फ मुर्दा काम है, यह मरा हुआ सेक्स है।

इसलिए जिन लोगों को यह समझ में आ गया कि शक्ति इकट्ठी होती है, फिर उससे मुक्त होने के लिए, रिलीफ होने के लिए यौन में जाना पड़ता है, उन लोगों ने शक्ति इकट्ठी करनी वंद कर दी। वे भी उसी भ्रांति में हैं, जिस भ्रांति में वाकी लोग हैं।

गृहस्थ और संन्यासी भ्रांतियों के उल्टे छोर हैं। अकाम का यह अर्थ नहीं है। अकाम का अर्थ है शक्ति तो पैदा हो, लेकिन यौन से विसर्जित न हो, संग्रहीत हो और जव शक्ति वहुत वड़े पैमाने पर संग्रहित होती है और यौन से विसर्जित होती, तो वह शक्ति आपके भीतर ऊर्ध्वगमन शुरू करती है। जैसे कि हम एक नदी की वाढ़ को रोक दें, वाँध वना दें तो नदी की जो गहराई थी—समझ लें दस फीट थी, वाँध वनाने के वाद वाँध की गहराई सौ फीट हो जायेगी और नदी जितनी रुकने लगेगी, उतनी ही दीवार वड़ी करनी पड़ेगी और वाँध गहरा हो जायेगा और वाँध हजार फीट भी गहरा हो सकता है। ऊपर उठने लगेगा। जव भी कोई शक्ति रोकी जाती है, तो ऊपर उठती है, क्योंकि संग्रहीत होती है। जव आपके भीतर शक्ति अतिरिक्त इकट्ठी होने लगती है तो आपके भीतर शक्ति का अंवार

लगता है और ऊपर की तरफ उठनी शुरू हो जाती है। अभी आपकी सेक्सलेवल के ऊपर शक्ति कभी नहीं उठती, बस आपकी जिंदगी का जो सेक्स का तल है शक्ति वहाँ तक जब भी उठी, फिर आपने उसका व्यय किया, फिर आप अपनी जगह वापस लौट आये। अगर यह शक्ति इकट्ठी हो, तो सेक्सलेवल से ऊपर उठती है और ध्यान रहे सेक्स मनुष्य का निम्नतम सेंटर है। नीचे से नीचे का द्वार है। उसके ऊपर और बड़े द्वार हैं। अगर यह शक्ति ऊपर उठे तो दूसरे द्वार खोलने शुरू करती है।

समझ लें, कि मनुष्य के भीतर सेक्स जैसे छह द्वार और हैं और ऊर्जा एक-एक द्वार पर आती है तो आनंद की गति बढ़ती है और आप हैरान होते हैं। जब सेक्स से ऊपर उठके दूसरे चक्र पर शक्ति आती है तो आप हैरान होते हैं कि मैं कैसा पागल था, मैं शक्ति को कहाँ खो रहा था? यहाँ खोऊँ तो बहुत आनंद आता है। उससे बहुत ज्यादा आता है जो पहले केन्द्र पर आ रहा था।

जैसे कोई आदमी खदान खोद रहा हो, उसे कंकड़-पत्थर मिल जाते हैं। वह उन्हीं रंगीन कंकड़-पत्थर को घर लेकर आता है। फिर उसे कोई कहता है पागल, यह तो रंगीन कंकड़-पत्थर हैं थोड़ा और खोद। वह थोड़ा और खोदता है और उसे ताँबा मिल जाता है, वह घर लौट आता है। बाजार में उसे कुछ पैसे उस ताँबे के मिल जाते हैं। लेकिन कोई उसे कहता है, पागल तू जरा थोड़ा और खोद और वह खोदता चला जाता है और चाँदी मिलती है, सोना और हीरे-जवाहरात मिलते हैं और वह खोदता चला जाता है, खोदता चला जाता है।

हम व्यक्तित्व की पहली पर्त पर जी रहे हैं—सेक्स की पर्त पर जहाँ कि कंकड़-पत्थर से ज्यादा कुछ नहीं मिल सकता। अगर वहाँ से ऊर्जा इकट्ठी हो और थोड़ी आगे बढ़े, तो दूसरा चक्र खुलना शुरू होता है, जहाँ से कि सुख के तल बदल जाते हैं और ध्यान रहे, सेक्स के तल पर दूसरे का होना जरूरी नहीं। हम अकेले काफी हो जाते हैं और व्यक्ति मुक्त होने लगता है। सातवें चक्र पर जब ऊर्जा पहुँचती है—आपके मस्तिष्क तक जब ऊर्जा पहुँच जाती है, जब आपकी शक्ति इतनी भर जाती है, कि सेक्स सेन्टर और सहस्रार के बीच दोनों में शक्ति प्रवाहित होने लगती है, तो कोई उसे कुंडलिनी कहे, कोई उसे कोई और नाम दे तो कोई फर्क नहीं पड़ता। जिस दिन आपकी ऊर्जा इकट्ठी हो जाय, कि आपके मस्तिष्क के चक्रों को भी बजाने लगती

है, उस दिन आप पहली बार आत्मज्ञान को उपलब्ध होते हैं, ब्रह्म को उपलब्ध होते हैं, उस दिन आप जानते हैं, कि कहाँ पहुँच गया आज।

लेकिन हम पहले ही चक्र पर खो जाते हैं। जिंदगी का वह हमारा छिद्र सब कुछ विदा करवा देता है। लेकिन इसका क्या मतलब है? क्या मैं यह कह रहा हूँ कि आप सेक्स को दबायें, रोकें? अगर आपने दबाया और रोका तो आप कभी भी रोक न पायेंगे, क्योंकि शक्ति का नियम है कि दबाई हुई शक्ति विद्रोही हो जाती है और जिस शक्ति को जितने जोर से दबाया जाता है, वह उतनी ही जोर से रीएक्ट करती है। किसी शक्ति को भी दबाया नहीं जा सकता। शक्ति को सिर्फ मार्ग दिया जाता है। ये दो ढंग हैं। शक्ति को नया मार्ग दें तो शक्ति उससे प्रवाहित होने लगती है या शक्ति का पुराना मार्ग रोकें तो शक्ति उसी मार्ग पर जोर से चोट करने लगती है। तो जो लोग भी सेक्स से लड़ेंगे वे जिंदगी-भर के लिए कामुक हो जायेंगे। वे कभी भी काम से बाहर नहीं हो सकेंगे। सेक्स से लड़कर कभी कोई व्यक्ति ऊपर के चक्रों तक नहीं पहुँचा है, जीवन की ऊँचाइयाँ नहीं छुई हैं। हाँ, जीवन के ऊपर के चक्रों को गतिमान करके कोई व्यक्ति जरूर सेक्स से मुक्त हो गया, हो सकता है।

ब्रह्मचर्य सेक्स से लड़ाई नहीं है। ब्रह्मचर्य सेक्स से उच्च केन्द्रों का सक्रिय हो जाना—इसलिए नेगेटिव मत पकड़ लेना जैसा कि हजारों साल से इस मुल्क में हम पकड़े हुए हैं। हजारों साल से यह हमारी समझ में आ गया था बहुत पहले, कि यह ऊर्जा अगर रुक जाय तो बड़े आनन्द के द्वार खोल देती है, लेकिन यह ऊर्जा रुके कैसे? तो हम रोक लें उसे जबर्दस्ती से। जितना आप रोकेंगे उतना यह ऊर्जा धक्का देगी और जिस जगह आप रोकेंगे, वहाँ ध्यान तो रखना ही पड़ेगा। और जिस चक्र पर ध्यान होगा वह चक्र सक्रिय रहता है। इसलिए जो लोग ऊर्जा को रोकते हैं काम के बिन्दु पर, यौन के बिंदु पर, वे यौन के प्रति अति सक्रिय हो जाते हैं। सच तो यह है कि उनका पूरा व्यक्तित्व जननेन्द्रिय बन जाता है। उनका सारा बोध वहीं अटक जाता है। उनकी चेतना वहीं उलझ जाती है और वह उलझी हुई चेतना जितनी चोट करती है, उतना ही वह केन्द्र सक्रिय होता है और वह केन्द्र जब सक्रिय जोर से होता है तो उनके पास एक ही उपाय रहता है कि भोजन कम कर दें, व्यायाम कम कर दें और मुर्दे की तरह जीने लगें, ताकि ऊर्जा पैदा न हो। इससे कोई फर्क नहीं पड़ता, इससे

तो साधारण गृहस्थ अच्छा है। कम से कम ऊर्जा पैदा तो करता है। ऊर्जा पैदा हो तो किसी दिन ऊपर की यात्रा भी हो सकती है। संन्यासी इससे बुरी हालत में है। वह ऊर्जा पैदा ही नहीं करता हालाँकि उसकी ऊर्जा बाहर नहीं जाती, लेकिन उसके पास ऊर्जा होती भी नहीं कि ऊपर जा सके। ऊर्जा चाहिए ही। जो बाहर जाती है, वह भीतर भी जा सकती है। लेकिन जो बाहर जाने योग्य भी नहीं रही, वह भीतर जाने योग्य कभी नहीं रह जाती। जो बाहर की यात्रा करने में असमर्थ हो गया, वह भीतर की यात्रा कभी न कर सकेगा।

इसलिए एक बात तो यह ध्यान में रख लेना कि हमारे पास अतिरिक्त ऊर्जा चाहिए ही। तो ऊर्जा को पैदा करने का पूरा इंतजाम हो जाना चाहिए, ऊर्जा को नयी दिशाएँ देने का भी इन्तजाम होना चाहिए। दो-तीन सूत्र मैं आप से कहूँ कि इस ऊर्जा को नयी दिशा कैसे मिलती है।

एक, सिर्फ हम वर्तमान में जी सकें, तो ऊर्जा इकट्ठी होती है और ऊपर की तरफ चलना शुरू हो जाती है। एक पहला सूत्र "लीविंग इन दी प्रेजेन्ट"। जो आदमी भी बहुत कल की सोचता है और परसों की सोचता है और आगे की सोचता है और भविष्य में जीने की कोशिश करता है उसकी ऊर्जा बह जाती है। क्योंकि भविष्य दूर है; और भविष्य से हमारा जो संबंध है वह कामना का ही हो सकता है और कोई संबंध नहीं हो सकता। भविष्य है नहीं, भविष्य होगा। और होगा से हमारा संबंध सिर्फ वासना का हो सकता है और कोई संबंध नहीं हो सकता।

जीसस एक गाँव के पास से गुजर रहे हैं। वह अपने शिष्यों को कहते हैं देखते हो यह लिली के खिले हुए फूल। उन शिष्यों ने कहा, देखते हैं। जीसस ने कहा देखो, इनका सौंदर्य, देखो, इनका खिलना, देखो, इनका आनन्द और जीसस ने कहा कि सोलोमन सम्राट् सोलोमन जो अपने वैभव के पूर्ण शिखर पर था और जिसके पास सारी पृथ्वी की संपत्ति थी वह अपने वैभव के पूर्ण शिखर पर भी इतना सुंदर नहीं था, जितना कि यह लिली के जंगली फूल सुन्दर हैं। किसी ने पूछा, लेकिन ऐसा क्यों? तो जीसस ने कहा, सोलोमन हमेशा भविष्य में जी रहा था, यह फूल अभी जी रहे हैं, इनकी ऊर्जा कामना बनाने का मौका नहीं है, इनकी ऊर्जा जीवन बन रही है।

ध्यान रहे, जब भी हम ऊर्जा को कामना बनाते हैं तो भविष्य

के कारण बनाते हैं। कामना अर्थात् 'फ्युचर ओरिएन्टेशन'। वासना का मतलब है भविष्य में जीने की इच्छा। और जीवन है सदा—अभी और यहीं। जिस व्यक्ति ने भविष्य में जीने की अपनी इच्छा को प्रबल किया, वह बाहर की तरफ बहता रहेगा और उसकी ऊर्जा खोती रहेगी। भविष्य हमारी ऊर्जा को बुरी तरह पी जाता है, शोष लेता है। वर्तमान में ऊर्जा संग्रहीत होती है, इसलिए जिस व्यक्ति को अपनी ऊर्जा को—अपनी शक्ति को—अकाम तक पहुँचाना हो, ब्रह्मचर्य तक पहुँचाना हो, जिसे अपनी ऊर्जा को सत्य और ब्रह्म तक ले जाना हो, जिसे अपनी ऊर्जा को स्वयं तक पहुँचाना हो उसे भविष्य की इच्छाएँ, भविष्य की कामनाएँ, भविष्य को धीरे-धीरे क्षीण कर देना चाहिए। उसे जीना चाहिए अभी और यहीं—"हीयर एण्ड नाउ"। जब आप खाना खा रहे हैं तो सिर्फ खाना खायें। दफ्तर में मत प्रवेश कर जायें खाना खाते वक्त। और जब दफ्तर में बैठें तो दफ्तर में ही बैठें और दफ्तर में बैठकर खाना न खायें। और जब सिनेमा-गृह में जायें तो सिनेमा-गृह में जायें उस वक्त मंदिर को बिलकुल वहाँ प्रवेश न करने दें। और जब मन्दिर जायें तो मन्दिर में हों, सिनेमा-गृह में न जायें।

प्रतिपल जहाँ आप हैं, वहाँ पूरे होने की कोशिश करें। कठिन होगी यह बात, लेकिन सरल बन जायेगी। कठिन होगी इसलिए कि हमारी आदतें सदा वहाँ होने की नहीं हैं, जहाँ हम हैं। सदा वहाँ होने की हैं जहाँ नहीं हैं, वहाँ आप होते ही नहीं। आपका वह जो मन है काम से भरा हुआ, वह कहीं और होता है। जब आप कलकत्ते में होते हैं तो मन बम्बई में होता है। जहाँ हम हैं उस क्षण में हमारा मन वहाँ नहीं होता, इसलिए जहाँ हम नहीं हैं वहाँ से हमें काम का विस्तार करना पड़ता है और जोड़ना पड़ता है। वह जोड़ हमारी ऊर्जा को खोने का रास्ता है। अगर कोई व्यक्ति अभी जीने के लिए धीरे-धीरे, धीरे-धीरे समर्थ हो जाए और सरल है होना। सरल इसलिए है कि आप प्रयोग करेंगे तो आप बहुत हैरान हो जायेंगे कि खाना इतना आनन्दपूर्ण कभी नहीं था जितना आनन्दपूर्ण उस क्षण हो जाता है जिस समय आप खाना खाते वक्त पूरे मौजूद हैं, जिस वक्त आप खाना ही खा रहे हैं।

एक जेन फकीर के पास एक सम्राट् मिलने गया था। वह फकीर अपने बगीचे में गड्ढा खोद रहा था। उस सम्राट् ने कहा कि

आपसे मैं कुछ ज्ञान सीखने को आया हूँ। उस फकीर ने कहा, बैठो और देखो और सीखो। सम्राट् बैठ गया। वह फकीर अपना गढ़ा खोदता रहा। सम्राट् ने कहा, कुछ कहियेगा भी। आप तो गढ़ा ही खोदे चले जा रहे हैं। फकीर ने कहा, गौर से देखो—मैं हूँ ही नहीं, वह गढ़ा खोदना ही है। गढ़ा खोदना ही हो रहा है। मैं हूँ ही नहीं। मैं इतना पूरा लीन हूँ गढ़ा खोदने में कि मुझे अलग करने की कोई जरूरत नहीं। मैं गढ़ा खोद रहा हूँ ऐसा कहना गलत है। मैं गढ़ा खोदने की क्रिया हो गया हूँ ऐसा ही कहना ठीक है, तुम भी देखने की क्रिया हो जाओ। कृपा करके उस बात को मत सोचो कि जब मैं बोलूँगा तो क्या बोलूँगा। तुम कृपा करके यहाँ सिर्फ देखना हो जाओ। उस सम्राट् ने कहा, यह तो बड़ा मुश्किल है, सिर्फ देखना। मुझे लौटना भी है। तो उस फकीर ने कहा, लौट जाओ लेकिन तब लौटना ही हो जाओ। और उस सम्राट् ने कहा, मुझे आपसे कुछ पूछना भी है। तो उस फकीर ने कहा, फिर पूछ लो फिर प्रश्न ही बन जाओ।

हम जो भी कर रहे हैं, हम वही नहीं हैं। अगर आप क्रोध करते वक्त पूरा क्रोध बन जायें, तो शायद दोबारा क्रोध कर न सकें। लेकिन क्रोध करते वक्त क्षमा माँग रहे हैं। भीतर क्रोध करते वक्त प्रायश्चित कर रहे हैं। भीतर क्रोध करते वक्त जान रहे हैं कि बड़ा बुरा कर रहा हूँ। तब आप क्रोध में भी पूरे नहीं हो पाते। जिस प्रेमी को मिलने के लिए वर्षों प्रतीक्षा की, जब वह मिल जाता है तब हम कुछ और सोचते हैं। जिस धन को खोजने के लिए वर्षों मेहनत की थी, जब वह मिल जाता है, तिजोरी की चाबी लगाके, बाहर बैठ के हम कुछ और सोचने लगते हैं। हम पूरे वक्त चूकते चले जाते हैं। हम सदा ही भविष्य में अपनी शक्ति को व्यय करते रहते हैं।

अगर शक्ति को संग्रहीत करना है और शक्ति के संग्रहीत हुए बिना कोई अन्तर्यात्रा संभव नहीं, तो हमें वर्तमान में जीना सीखना होगा। वर्तमान के साथ बड़ी खूबी है। वर्तमान सरकुलर है। एक नदी है वह वन-डायमेन्शनल है। वह भागी जा रही है, वह पूरे वक्त भागी जा रही है सागर की तरफ। सरोवर है, वह भाग नहीं सकता, वह गोल है। वह अपने भीतर ही घूमता है। सारी भ्रमण-यात्रा उसके भीतर है। जिस क्षण आप वर्तमान में होते हैं, उस क्षण आप सरोवर की भाँति हो जाते हैं, गोल। वर्तुलाकार शक्ति

आपके भीतर घूमने लगती है, क्योंकि बाहर जाने के लिए कोई मौका नहीं मिलता, मौका मिलता है भविष्य में। कल क्या करूँगा, इससे तत्काल मौका मिल जाता है। कल क्या होगा, तत्काल मौका मिल जाता है। अभी हूँ, यहाँ हूँ। आप मुझे यहाँ सुन रहे हैं। अगर आप मुझे सिर्फ सुन रहे हैं, तो आप जरा-सी भी शक्ति नहीं खोयेंगे। आप एक वर्तुलाकार व्यक्तित्व बन गये। नान-डायमेन्शनल। अब आपका कोई आयाम नहीं रहा। अब आप वह नहीं सकते अगर सिर्फ सुन रहे हैं। अगर सुनने के साथ सोच रहे हैं तो आप थक जायेंगे। आपकी शक्ति क्षीण होगी। अगर मैं सिर्फ बोल रहा हूँ तो मै थकने वाला नहीं हूँ, अगर मुझे बोलने के साथ सोचना भी पड़ रहा है, तो मैं थक जाऊँगा। अगर कोई भी क्रिया पूरी हो रही है तो शक्ति नहीं खोती, शक्ति संग्रहीत होती है। कोई भी क्रिया अगर टोटल है तो शक्ति संग्रहीत होती है। प्रेम अगर पूर्ण है तो शक्ति लाता है। क्रोध अगर पूर्ण है तो वह भी शक्ति खोता नहीं। जो भी पूर्ण हो जाता है, वह खोता नहीं और बड़े मजे की बात है कि अगर क्रोध पूर्ण हो जाय तो आप क्रोध से मुक्त हो जाते हैं, क्योंकि वह व्यर्थ मालूम पड़ता है। अगर आप प्रेम में पूर्ण हो जायें तो आप प्रेम से भर जाते हैं क्योंकि वह बहुत सार्थक मालूम पड़ता है।

जिस क्रिया को पूर्णता से किया जा सके उसे मैं पुण्य कहता हूँ। और जिस क्रिया को पूर्णता से किया ही न जा सके, उसे मैं पाप कहता हूँ। पाप और पुण्य की और कोई कसौटी जगत् में नहीं है।

अगर आप क्रोध को पूरी तरह कर सकते हैं और फिर दुबारा भी कर सकते हैं तो फिर क्रोध पाप नहीं है, लेकिन ऐसा कभी नहीं हुआ। आप क्रोध को अधूरा करते हो इसलिए दुबारा फिर कर पाते हो। अगर आप क्रोध को एक बार पूरा कर लें, तो आपके चारों ओर नरक उपस्थित हो जायेगा, जिस नरक को आपने शास्त्र में पढ़ा है। वह आपके आस-पास खड़ा हो जायेगा और दुबारा आप उस नरक में प्रवेश, आप नहीं चाहेंगे फिर आप माफी नहीं माँगेंगे किसी से। बस, क्रोध से बाहर हो जायेंगे। आग इतनी जोर से लगेगी कि उससे बाहर होने के सिवाय और कोई रास्ता नहीं रहेगा। लेकिन हम कुनकुनी आग में जीते हैं, "ल्युकवार्य"। थोड़ा-थोड़ा करते रहते हैं तो जिन्दगी-भर चलता रहता है। चुकता भी नहीं और चलता भी रहता है। नरक पूरा बन जाये तो स्वर्ग में जाने में देर नहीं लेकिन

नरक भी हम इतने धीरे-धीरे वनाते हैं कि वह कभी पूरा नहीं वन पाता, इससे छुटकारा नहीं हो पाता ।

इसलिए पहला सूत्र आपसे कहता हूँ अकाम की यात्रा के लिए और काम के ऊर्ध्वगमन के लिए। वह है प्रतिपल जीना । संन्यासी का अर्थ घर छोड़ के भाग जाना नहीं । संन्यासी का अर्थ जो प्रतिपल जी रहा है जो पल के वाहर नहीं जीता, जो अभी जीता है, यहीं जीता है, और कहीं नहीं जीता । जो भी व्यक्ति ऐसी चित्तदशा में आ जाय, वह संन्यासी है ।

संन्यास का अर्थ है 'टु वी इन दी प्रेजेन्ट', 'टु वी इन दी लीविंग मोमेन्ट' वह जो जीवन्त-क्षण है उसमें अगर हम हैं तो हमारी शक्ति ऊपर उठनी शुरू हो जाती है । यह बड़े मजे की वात है कि अगर यह जीवन्त-क्षण हमारे चारों ओर से घेर ले—क्रोध में भी हम पूरे हो सकें तो क्रोध से हम मुक्त हो जायेंगे और अगर यौन में भी, सेक्स में भी पूरे हो सकें तो सेक्स से हम मुक्त हो जायेंगे । क्योंकि जो व्यक्ति संभोग के क्षण में, सेक्स के क्षण में, यौन के क्षण में पूरी तरह मौजूद है, वह संभोग से मुक्त हो जायेगा । उसके लिए वात व्यर्थ हो गयी, वह वात इतनी राख हो गयी कि अव दुवारा उसके लिए कोई रस नहीं, लेकिन हम उस क्षण में भी पूरे वहाँ नहीं होते । आदमी आतुर है संभोग के लिए । चौवीस घंटे दौड़ रहा है । पूरी जिन्दगी दौड़ रही है । धन कमा रहा है, मकान वना रहा है, वहुत गहरे में सेक्स की तृप्ति की दौड़ चल रही है । सव हो जाये तो वह उसकी तृप्ति कर सके और फिर जव सेक्स का क्षण आता है तव वह उसमें पूरा नहीं । तव वह फिर दूसरी हजार वात सोचने लगता है । ब्रह्मचर्य अच्छा है वह सोचने लगता है—ब्रह्मचर्य परम जीवन है—जव सेक्स का क्षण आता है—तव वह यह सोचता है । और जव ब्रह्मचर्य की कसम खाता है तव सेक्स का विचार करता है । यह आदमी पागल है । यह पागलपन हमारी जिंदगी की ऊर्जा को कभी भी ऊपर नहीं जाने देगा ।

इसलिए पहला सूत्र आपसे कहता हूँ पल-पल जीना, तो आपके भीतर अकाम शुरू हो जायेगा, काम क्षीण होने लगेगा, क्योंकि काम के लिए भविष्य जरूरी है । कामना के लिए काम जरूरी है । सच तो यह है कि कल अस्तित्व में होता ही नहीं, सिर्फ कामना में होता है "इट इज द आब्जेक्ट ऑफ डिजायर" कल तो होता ही नहीं । कल तो कहीं है ही नहीं । कल सिर्फ वासना की उत्पत्ति है । भविष्य कहीं

है ही नहीं। जो है वह सदा वर्तमान है। भविष्य सिर्फ कामना की उत्पत्ति है।

हम निरंतर कहते हैं कि समय के तीन हिस्से हैं—भविष्य, वर्तमान, अतीत। गलत कहते हैं। समय का तो सिर्फ एक ही रूप है वर्तमान। समय के तीन रूप नहीं हैं। समय का एक ही रूप है वर्तमान। समय तो हमेशा अभी है। यह भविष्य और अतीत कहाँ से पैदा हुआ? अतीत हमारी स्मृतियों से पैदा हुआ और भविष्य हमारी कामनाओं से पैदा हुआ।

पहला सूत्र काम-मुक्ति का। वर्तमान के क्षण में होने की कोशिश। जंगल जाने को नहीं कहता। जहां आप हैं वहाँ पूरी तरह आप हों। भोजन करें तो पूरी तरह और सोयें तो पूरी तरह, स्नान करें तो पूरी तरह और वहुत छोटी चीजों से शुरू करें।

दूसरा सूत्र आपसे कहना चाहता हूँ—सृजनात्मक हों, "वी क्रीयेटिव"। जो आदमी सृजनात्मक नहीं है, उसकी ऊर्जा निरंतर सेक्स से वहना चाहेगी, क्योंकि वह भारी हो जायेगा। उसके पास शक्ति तो होगी, काम नहीं होगा और हम "क्रीयेटिव" विलकुल नहीं हैं। हमारे जीवन में सृजन जैसी कोई चीज नहीं है। हमने कोई चीज ऐसी नहीं वनायी है, जिसे हम कहें सृजनात्मक है। इसका मत-लव क्या? नहीं—आप कहेंगे हमने वनाया है। हमने कुर्सी वनायी है। हम फर्नीचर वनाते हैं। हम मकान वनाते हैं। हम कपड़े वनाते हैं। हम सृजनात्मक हैं। नहीं, यह सृजन नहीं है।

सृजन और निर्माण का फर्क समझ लें। निर्माण का मतलव है कोई उपयोगी चीज वनाना। कुर्सी पर वैठा जा सकता है, उसका कोई उपयोग है। वाजार में उसका दाम है, इसलिए कुर्सी का वनाना सृजन नहीं है। इसलिए कुर्सी का वनाना "प्रोडक्शन", उत्पादन है। लेकिन एक आदमी गीत गाता है, कोई मूल्य नहीं है। एक आदमी एक चित्र वनाता है, कोई मूल्य नहीं है। एक आदमी नाचता है, कोई हेतु नहीं है। सृजन वहाँ से शुरू होता है जहाँ से उपयोगिता खत्म होती है। जहाँ तक उपयोगिता है वहाँ तक सृजन नहीं है। आप कुछ जिन्दगी में ऐसा भी करते रहें जिसकी कोई उपयोगिता नहीं, सिर्फ ऐसा कुछ चलता रहे जिसे करने में आपको आनन्द आता है, जिसके अंतिम परिणाम से कोई संवंध नहीं।



वानगाग ने चित्र वनाये, जव उसने वनाये थे तव उसके खरी-

दने के लिए कोई राजी नहीं था। एक चित्र वानगार्द की जिंदगी में विका नहीं। उसके छोटे भाई ने कभी यह खयाल किया कि बेचारे का एक चित्र नहीं विका कितना दुःखी होगा। उसने एक आदमी को पैसा दिया और कहा, तू मेरी तरफ से जाकर एक चित्र खरीद ले। कम-से-कम उसे एक तृप्ति तो मिले कि उसकी एक चीज तो विकी। वह आदमी गया। कोई आदमी चित्र खरीदने आया—वानगार्द उसे चित्र बताने लगा, लेकिन वह कोई खरीददार तो न था। वह कोई चित्र को प्रेम करने वाला आदमी तो नहीं था। वह तो किसी का सिर्फ एजेन्ट था। पैसे भी किसी और के थे। कोई भी चित्र खरीद लेना था, उसने कोई भी चित्र उठाकर कहा, यह पैसे लो। वानगार्द की आँख से आँसू बहने लगे, उसने पैसे वापस कर दिये और कहा, मालूम होता है मेरे भाई ने तुम्हें भेजा है। वापस लौट जाओ। उसका भाई आया। उससे पूछा कि जब तुम चित्र बेचना भी नहीं चाहते हो, तो बनाते किसलिए हो? वानगार्द ने कहा, बनाने में ही सब मिल जाता है। चित्र बनाते क्षण में ही मिल जाता है वह, जो चाहिए। मैं चित्र बनाता हूँ—तब ही सब मुझे मिल जाता है—अब और कुछ चाहिए नहीं।

जब कोई गीत गाता है, तब सब मिल जाता है गाने में। लेकिन हाँ, अगर गायक भी प्रशंसा के लिए आतुर हो तो बाजारू हो जाता है। वह सृजनात्मक नहीं है। अगर चित्रकार भी बाजार में बेचने के लिए चित्र बनाता है, तो यह कन्स्ट्रक्शन है, प्रोडक्शन है। यह क्रियेशन नहीं है।

हम कहते हैं कि परमात्मा ने जगत् बनाया, क्रीयेट किया, बनाया नहीं। बनाया—बड़े अर्थ की बात नहीं है, लेकिन परमात्मा को हम कहते हैं, उसने सृजन किया। उसका एक ही अर्थ है। हम नहीं कहते प्रोड्यूस किया, परमात्मा ने उत्पादन किया। परमात्मा ने सृजन किया, सिर्फ इसलिए कि परमात्मा के लिए जगत् बनाना उपयोगिता नहीं है। उससे उसे कुछ मिलने वाला नहीं है कुछ भी उपलब्ध होने वाला नहीं है। अगर कुछ भी मिला होगा, इसके बनने में ही मिला होगा, अन्यथा इसके बाहर कुछ मिलने को नहीं।

जिस आदमी की जिन्दगी में कुछ ऐसे क्षण हैं जब यह आनन्द और सृजन में जीता है, वह आदमी धीरे-धीरे अकाम को उपलब्ध हो जायेगा, क्योंकि काम की दूसरी शर्त है—'[illegible]'। कामना

का आखिरी स्रोत, उद्गम का, दौड़ का, शक्ति का, एक ही है कि मिलेगा क्या ? लोग मेरे पास आते हैं, पूछते हैं--वे कहते हैं ध्यान हम करें, लेकिन ध्यान में मिलेगा क्या ? उनको पता ही नहीं कि ध्यान का मतलब ही एक काम है जिसमें कुछ मिलेगा नहीं, ध्यान ही मिलेगा। और ध्यान का मिलने का अपना अर्थ है।

हम जूता खरीदते हैं, तो जूते का दूकानदार यह नहीं कह सकता कि बस आप आनन्द से खरीद लें। मिलेगा कुछ नहीं। नहीं, जूता "यूटीलिटी" है, अन्यथा कोई खरीदेगा नहीं। लेकिन आप अगर जूते की दूकान पर जिस भाँति जाते हैं उस भाँति मन्दिर में गये और पूछा कि प्रार्थना से मिलेगा क्या ? तो आप गलत जगह पर पहुंच गये। नहीं, जिंदगी में जो भी महत्त्वपूर्ण है, उसका परिणाम नहीं है। महत्त्वपूर्ण उनका होना ही महत्त्व है जो अपने में महत्त्वपूर्ण होगा !

जिस व्यक्ति को धर्म के जगत् में प्रवेश करना हो और जिसे ऊर्जा को ऊपर ले जाना है उसे कुछ ऐसे काम खोजने पड़ेंगे जो काम नहीं है। जो सिर्फ खेल हैं -- लीलाएँ हैं। इसलिए कृष्ण के जीवन को हम चरित्र नहीं कहते। राम के जीवन को चरित्र कहते हैं। राम का जीवन चरित्र है। बहुत गंभीर मामला है। राम हर चीज को बड़ी गंभीरता से ले रहे हैं, उनके खेल नहीं है। उनके लिए जिंदगी एक काम है। कृष्ण के लिए जिंदगी एक खेल है। नाच रहे हैं, तो कुछ मिलने वाला नहीं है। बाँसुरी बजा रहे हैं, तो कुछ मिलने वाला नहीं है। राम जो भी कर रहे हैं उसमें कम-से-कम चरित्र मिलेगा, मर्यादा मिलेगी, वंश-परम्परा की प्रतिष्ठा मिलेगी। यह सब मिलना है, राम बहुत उपयोगितावादी हैं। इसलिए एक धोबी के कहने से पत्नी को बाहर कर सकते हैं। उपयोगिता में बाधा पड़ रही थी, राम की मर्यादा क्षीण हो जायेगी। राम के चरित्र पर धब्बा लग जायेगा। रघुकुल परम्परा का क्या होगा ? यश, वंश सब उपयोगिता है।

कृष्ण अगर राम की जगह होते तो सीता को निकाल नहीं सकते थे, हो सकता है, खुद ही बाँसुरी बजाते हुए भाग जाते। यह हो सकता था, सीता को नहीं फेंक सकते। अगर राम की जगह कृष्ण होते तो सीता की अग्नि-परीक्षा नहीं लेते—बहुत बेहूदी बात मालूम पड़ती, बहुत उपयोगितावादी बात मालूम पड़ती। प्रेम की भी कहीं परीक्षा होती है ? और अगर प्रेम की भी परीक्षा होती है तो फिर इस जिंदगी में बिना परीक्षा के कुछ नहीं बचेगा। सीता की परीक्षा

ली जा सकी कि तुम आग से गुजरो क्योंकि प्रेम पवित्र है या नहीं। उसका पक्का होना चाहिए। प्रेम अपने आप में ही पवित्र है। प्रेम की और कोई पवित्रता नहीं हो सकती। सीता ने नहीं कहा राम से कि तुम भी गुजरो। तुम भी साथ चले आओ, क्योंकि तुम भी अकेले थे, क्या भरोसा? और स्त्री का तो थोड़ा-बहुत भरोसा हो सकता है, पुरुष का होना जरा मुश्किल है। लेकिन सीता ने नहीं कहा। सीता के लिए जिन्दगी एक गंभीरता नहीं है, एक खेल है, इसलिए सीता राजी हो गयी। निकल गयी। प्रेम परीक्षा नहीं माँगता, प्रेम सब परीक्षा दे सकता है। लेकिन कृष्ण तो बात ही नहीं करते, यह कोई सवाल ही नहीं था। इसलिए कृष्ण के जीवन को हम चरित्र नहीं कहते। कृष्ण के जीवन को हम लीला कहते हैं। कृष्ण-लीला है। लीला का मतलब है पूरी जिंदगी "क्रीयेटिव" है उपयोगिता नहीं है। जिंदगी एक खेल है। धार्मिक आदमी की जिंदगी गंभीर नहीं होती। और जो आदमी गंभीर है वह बोझिल हो जायेगा और जो बोझिल होगा, उसे सेक्स से रास्ता खोजना पड़ेगा। जिंदगी जितनी गंभीर होती जा रही है उतनी "सेक्सुआलिटी" बढ़ती जा रही है, क्योंकि जितने आप गंभीर होंगे, उतने तनाव से भर जायेंगे। जितने तनाव से भर जायेंगे उतनी रिलीफ की जरूरत पड़ेगी। जिस मुल्क में जितना तनाव है, उतनी ज्यादा कामुकता बढ़ जायेगी, क्योंकि और कोई रास्ता नहीं दीखता। चित्त बोझिल हो जायेगा। शक्ति को बाहर फेंको, हल्के हो जाओ। एक ही रास्ता रह जायेगा।

दूसरा सूत्र आपसे कहता हूँ—जिंदगी को गंभीरता से मत लेना। गंभीरता बुनियादी रोग है, लेकिन आमतौर से संन्यासी-साधु बहुत गंभीर होता है। सच तो यह है कि अगर चेहरा गंभीर और रोता हुआ न हो तो साधु होने की योग्यता पूरी नहीं होती। क्वालीफिकेशन जरूरी है वह, इसलिए अक्सर रोते हुए लोग साधु-संन्यासी हो जाते हैं। साधु-संन्यासी होने की वजह से रोते हुए दिखाई पड़ते हैं, ऐसा मत समझना; रोते हुए थे, इसलिए साधु-सन्यासी हो जाते हैं। क्योंकि वहाँ उनके रोने को भी प्रतिष्ठा और आदर मिलने लगता है। वैसे रोते हुए दिखाई देते तो कोई नहीं पूछता कि यह क्या शक्ल लेकर घूम रहे हो? लेकिन संन्यास में वह शक्ल प्रतिष्ठित हो जाती है। नहीं, जिन्दगी गंभीरता नहीं है। और जो जिन्दगी में गंभीर है वह काम से मुक्त नहीं हो सकेगा। जिंदगी खेल बन जाये तो आदमी

काम से मुक्त हो जाता है। पर पूरी जिंदगी को नहीं कह रहा हूँ, कि आप खेल बना लें, शायद वह संभव नहीं है; लेकिन जिंदगी में कुछ तो हो, जो खेल हो। बच्चे कितने हल्के हैं। और ध्यान रहे बच्चे इतने अकामी हैं, उसका कुल कारण इतना है कि बच्चों की जिंदगी गंभीर नहीं है, एक खेल है, जिंदगी एक लीला है। बच्चा खेल रहा है, गंभीर नहीं है। जैसे-जैसे बच्चा गंभीर होता जायेगा, वैसे-वैसे उसकी जिन्दगी में सेक्स आता जायेगा।

क्या आपको पता है "सेक्सुअल-मेच्युरिटी" की उम्र रोज नीचे गिरती जा रही है? चौदह साल से अमरीका में बारह साल हो गया ग्यारह साल हो गया, कुछ लड़कियाँ ग्यारह साल में "मेच्योर" होने लगी हैं और संभावना है इस सदी के अंत में "मेच्योरिटी" की उम्र सात साल तक भी आ सकती है। सात साल का मामला क्या है? लड़कियाँ हमेशा चौदह साल में मेच्योर होती थीं, सात साल में क्यों होने लगीं?—असल में सात साल में ही लड़कियाँ इतनी गंभीर हो गयी हैं अब, जितनी चौदह साल में पहले हुआ करती थीं। जिंदगी सात साल में ही काफी भारी हो गई। शिक्षा, व्यवस्था, शिष्टाचार, सभ्यता, संस्कृति रोज भारी होती जा रही हैं। छोटे बच्चे जितने भारी हो जायेंगे, उतनी जल्दी उन्हें सेक्स की शक्ति को बाहर फेंकने के लिए मार्ग खोजना पड़ेगा। इससे उल्टा भी हो सकता है। अगर हम बच्चों को देर तक हल्का रख सकें तो शायद बीस-पच्चीस साल तक मेच्योरिटी की उम्र बढ़ा सकते हैं। हम कहानियाँ सुनते हैं लेकिन हमें पता नहीं है, और जो गुरुकुल चलाते हैं उनको भी पता नहीं कि मामला क्या है। क्योंकि गुरुकुल चलाने वाले लोग तो आम तौर से गंभीर होते हैं, लेकिन पच्चीस साल तक किसी जमाने में हम गुरुकुल में युवकों को काम से, सेक्स से, बाहर रख सके थे। उसका कारण क्या था? उसका कारण था हम पच्चीस साल तक उन्हें गंभीर होने से बचा सके थे और कारण नहीं था। जितनी गंभीरता बढ़ेगी उतना बोझ बढ़ जायेगा, जितना बोझ बढ़ेगा, तनाव हो जायेगा। जितना तनाव हो जायेगा उतना निकास चाहिए। हम पच्चीस साल तक उनको गंभीर होने से बचा सके। हमने पच्चीस साल तक उनकी जिंदगी को खेल से बनाया था। न परीक्षाओं की गंभीरता थी, न जिंदगी से लड़ने की गंभीरता थी, न उत्तरदायित्व। जिन्दगी एक खेल था जंगल में। उस खेल के बीच सब बहुत आहिस्ता चल रहा

था। लकड़ियाँ काट रहे थे, दौड़ रहे थे, खेती करते थे, यह सब करते थे। कभी घंटा-आधा घंटा पढ़ना था, पढ़ना कोई गंभीर काम नहीं था—फुरसत के क्षण में हुई बातचीत, निकट गुरु के पास बैठ कर थोड़ी बात कर लेते थे। पच्चीस साल तक अगर वे काम के बाहर रह जाते तो इससे कोई आश्चर्य नहीं। और आज आपके बच्चे चौदह साल में काम की दृष्टि से पूरे प्रौढ़ हो जाते हैं, तो उसमें भी कोई आश्चर्य नहीं, क्योंकि आप उन्हें पूरे गंभीर बनाने की योजना किए हुए हैं।

जिस आदमी को अकाम को उपलब्ध होना है। उसे जिंदगी से गंभीरता को अलग कर देना चाहिए अन्यथा बोझ हो जायेगा, और बोझ उसे काम में ले जायेगा। कैसे यह होगा—दो-चार काम तो हर आदमी खोज सकता है जो गैर-गंभीर हों। कभी आप अपने बच्चों को लेकर साथ घर में खेलते हैं? आप कहेंगे कैसी पागलपन की बात कर रहे हो, बच्चों के साथ और खेल! बाप जब भी बेटे से मिलता है -- एक तो मिलता ही नहीं, कभी कोई गंभीर मौका आ जाय तो मिलता है। बेटा जब बाप से मिलता है तो गंभीर है। वह भी बाप से बचा रहता है। बाप को जब कोई उपदेश देना होता है तब बेटे से मिलता है। बेटे को जब कुछ पैसा लेना होता है तब बाप से मिलता है। ऐसे दोनों बच कर निकलते रहते हैं।

नहीं, कभी आप बच्चों के साथ घर में खेलते हैं, इसे जरा प्रयोग करके देखें। वह परिवार परिवार नहीं है जिनके सारे लोग मिलकर एक घंटा न खेलें; और आप हैरान होंगे—एक घंटा खेल के देखें, और एक महीने-भर में आप फर्क पायेंगे। आपकी काम-शक्ति में फर्क पड़ने लगेगा। एक काम तो मिला गैर-गंभीर होने का। आप घर में बैठ के क्या करते हैं? अखबार पढ़ते हैं, अखबार बड़ा गंभीर मामला है। करते क्या हैं घर में बैठकर? छह घंटा दूकान या दफ्तर में बैठने के बाद घर में करते क्या हैं? चित्र बनाते हैं कभी, घर की दीवाल रंगते हैं? कैसी बेहूदी बात है कि घर की दीवाल रंगने के लिए भी हमें बाहर से दूसरे आदमी लाने पड़ते हैं—अपनी दीवाल भी नहीं रंग सकते। किसी दीवाल पर चित्र बनाते हैं? जरूरी नहीं है कि कोई बड़े चित्रकार जैसे हों, जरूरी यह है कि वह आपसे निकले। अब बड़े मजे की बात है कि मेरी दीवाल पर अगर दूसरे चित्रकार का चित्र है तो उसे मेरी दीवाल कहने का हक भी क्या है? उधार है, बासा है। मेरी दीवाल पर मेरे हाथ का चित्र होना चाहिए। कभी घर में बैठ

के नाचते हैं ? नहीं, आप कहेंगे यह कैसी बातें कर रहे हैं।

अगर घर में एक आदमी धार्मिक हो जाये तो सबको बैठाकर वह ऐसा उदासी और ऐसा रोने का वातावरण तैयार करवाता है कि जिसका कोई हिसाब नहीं लेकिन घर में अगर आप घंटे-भर नाचते हैं, नाचने के लिए विधि और व्यवस्था की जरूरत नहीं कि आप कतथक या भारत नाट्यम् सीखें। कूद तो सकते हैं। अगर एक घंटे घर में आप मौज से कूदते हैं, नाचते हैं, गाते हैं, चित्र देखते हैं तो आप पायेंगे आपकी जिन्दगी में कामुकता कम होने लगी जो हजार ब्रह्मचर्य के नियम लेने से कम नहीं होगी। वह कम होने लगेगी, क्योंकि आपकी जिंदगी में सृजनात्मक काम शुरू हो गया। हर आदमी दुनिया में छोटा-मोटा कवि है, हर आदमी छोटा-मोटा चित्रकार है, और हर आदमी छोटा-मोटा संगीतज्ञ है, हर आदमी छोटा-मोटा नृत्यकार है। और सबको यह होना चाहिए और आप इससे गुजरेंगे तो हैरान हो जाएँगे कि आपके चित्त पर जो बोझ था वासना का, वह सृजनात्मक हो गया। एक बार शक्ति सृजनात्मक होनी शुरू हो तो ऊपर बहनी शुरू हो जाती है, इससे उल्टा भी होता है, अगर आपकी शक्ति सृजनात्मक न हो पाये तो विध्वंसात्मक हो जाती है।

यह आपको जानकर हैरानी होगी कि हिटलर चित्रकार होना चाहता था—माँ-बाप ने चित्रकार नहीं होने दिया। अब किसी दिन भविष्य की अदालत में शायद यह तय करना मुश्किल होगा कि इस बड़े महायुद्ध के लिए हिटलर जिम्मेदार है कि उसके माँ-बाप जिम्मेदार हैं। क्योंकि हिटलर अगर चित्रकार हो जाता तो कम-से-कम दूसरा महायुद्ध तो नहीं होने वाला था। लेकिन हिटलर चित्रकार नहीं हो पाया। उसके भीतर जो ऊर्जा सृजनात्मक बन सकती थी वह अटक गयी, और विध्वंसक हो गयी। वह कुछ बनता, वह नहीं बन पाया, उसने कुछ मिटाना शुरू कर दिया। ध्यान रहे अगर आप बनायेंगे नहीं तो आप मिटायेंगे जरूर। अगर आप सृजन नहीं करेंगे तो विध्वंस करेंगे। इन दो के बीच उपाय नहीं और इन दो के बीच यदि आपको टिकना हो तो फिर आपके पास ऊर्जा ही नहीं चाहिए, आप बिलकुल शक्तिहीन हो जाइये। अगर ऊर्जा होगी तो वह कुछ न कुछ करेगी—सृजन करेगी या विध्वंस करेगा।

तो आप अपनी जिंदगी में दूसरा सूत्र—अकाम की तरफ बढ़ने के लिए सृजनात्मक हों—दो-चार क्षण भी क्रीयेटिव हों, सृजन में

लग जाएँ, वगीचे में काम कर सकते हैं, नाच सकते हैं, गीत गा सकते हैं। गंभीरता को कुछ देर के लिए अलग कर दें, गैर-गंभीर हो जाएँ, हल्के हो जाएँ, और जो आदमी वुढ़ापे में भी घंटे-भर के लिए वच्चा हो सकता है—उसकी जिंदगी वदलनी शुरू हो जाती है। उसकी ऊर्जा फिर वचपन की तरह संग्रहीत होने लगती है। और अब तीसरी—अंतिम वात।

एक, पल-पल जीएँ; भविष्य और कामना से मुक्त हों; दो, सृजनात्मक वनें – उपयोगिता काफी नहीं है, अर्थपूर्ण काम काफी नहीं है—अर्थहीन काम भी जरूरी है। चरित्र ही वनाने में न लगें थोड़ी-सी लीला भी जीवन में आने दें। और तीसरी अंतिम वात जब भी मौका मिल जाए —मिलता है—तो होशपूर्वक समस्त इन्द्रियों के द्वार वंद करके भीतर देखें।

चौवीस घंटे वाहर देखते हैं। जब भीतर देखने का मौका आता है तव हम सो गये होते हैं—जव भीतर देखना नहीं हो पाता, या तो वाहर देखते हैं या नहीं देखते हैं, दो काम हैं हमारी जिंदगी में। दिन वाहर देखते, रात में सो जाते और कुछ लोग स्वप्न देखते हैं, वह भी वाहर देखना ही है। थोड़ी देर होशपूर्वक चौवीस घंटे में आँख वन्द करके भीतर देखें। क्या मतलव भीतर देखने का? आँख वन्द करें और भीतर देखने की कोशिश करें। सिर्फ देखने की कोशिश, आँख वंद करें - अँधेरा दिखाई पड़े तो अँधेरे को ही देखें। कोई स्वप्न दिखाई पड़े, तो उसे देखें। भीतर जो भी होता है इन्द्रियों को वंद करके उसे देखने की कोशिश करें।

पहले आँख से शुरू करें, क्योंकि आँख हमारी सवसे महत्त्वपूर्ण इन्द्री वन गयी है। फिर भीतर सुनने की कोशिश करें जो भी सुनाई पड़े उसे सुनने की कोशिश करें। फिर सूँघने की कोशिश करें, फिर भीतर स्वाद लेने की कोशिश करें। इन्द्रियों से जो-जो वाहर किया है वह भीतर करने की कोशिश करें, और दंग हो जायेंगे। भीतर के अपने नाद हैं। भीतर की अपनी ध्वनियाँ हैं। भीतर के अपने रंग हैं। भीतर के अपने स्वाद हैं। भीतर की अपनी सुगंध है। और धीरे-धीरे वह पैदा होनी शुरू हो जायेगी और जिस दिन आपके भीतर का रंग आपको दिखाई पड़ेगा, उस दिन वाहर के रंग एकदम अन-रीयल मालूम पड़ने लगेंगे। फिर वाहर जाने की इच्छा वंद होने लगेगी। वाहर का संगीत एकदम वेमानी हो जायेगा, शोरगुल मालूम

पड़ेगा। जिस दिन भीतर की सुगंध का अनुभव होगा उस दिन फ्रेंच बाजारों की सारी परफ्यूम भी बेकार मालूम पड़ेगी। और जिस दिन भीतर के सौंदर्य का बोध होगा, बाहर कोई सौंदर्य न रह जायेगा।

तो तीसरा सूत्र जब भी मौका मिले तो कुछ भीतर करने की कोशिश करें। चौबीस घंटा बाहर ही बाहर करने की कोशिश न करें। क्योंकि जहाँ हम करते हैं। ऊर्जा उसी तरफ बहनी शुरू होती है। अगर हम बाहर कुछ करते हैं तो ऊर्जा बाहर बहती है। अगर हम भीतर कुछ करते हैं तो ऊर्जा को भीतर बहना पड़ता है। जहाँ काम है ऊर्जा को वहीं जाना पड़ता है। जहाँ काम है ऊर्जा उसी ओर दौड़ पड़ती है। तो भीतर ऊर्जा दौड़ने लगे ऐसा उपाय करें।

यह तीन सूत्र आप करें और आप हैरान हो जायेंगे कि जिंदगी से काम चला गया, अकाम उपलब्ध हुआ—ऊर्जा भीतर इकट्ठी होगी, ऊपर उठेगी, अंतस्तल के और द्वार खुलेंगे। दूसरे चक्र सक्रिय होंगे और भीतर के रस और भीतर के अमृत भरने लगेंगे। अकाम अंततः अमृत बन जाता है और काम अंततः मृत्यु बन जाता है। काम है—मृत्यु की खोज। अकाम है—अमृत की खोज। कल पाँचवें और अंतिम सूत्र अप्रमाद पर आपसे बात करूँगा।

अप्रमाद का अर्थ है अमूर्छा, अप्रमाद का अर्थ है अवेरनेस। चार दिन जो हमने कहा है, कल उस साधना की हम बात करेंगे। ताकि चार दिन जो कहा है उसे उपलब्ध कर सकें। कल साधना की बात है।

क्या करें कि अपरिग्रह आ जाए ? क्या करें कि अकाम आ जाए ?

कौन-सा है मार्ग ? कौन-सा है द्वार ? कौन-सा है सूत्र ? उसकी बात कल करेंगे।

